इन्द्रक-विमान का ध्वजा-दण्ड नीचे रह गया। उससे भी बारह योजन ऊपर आकर, देखो, यह ईषत्-प्राग्भार नाम की आठवीं पृथ्वी है। नरकों की सात पृथ्वियों से ऊपर, सर्वार्थ-सिद्धि तक के सारे लोक पृथ्वी तत्व से उत्सेधित होकर अन्तरिक्षों में ही उप-पृथ्वियों पर अवस्थित हैं। पर तीन लोक के मस्तक पर, यह जो सिद्धालय है, यह फिर विशुद्ध पृथ्वी से आलिंगित है। मूलगत ठोस पार्थिवता ही यहाँ परम दिव्यता में परिणत हो गई है। मुक्त सिद्धात्मा यहाँ पृथ्वी के साथ अन्तिम और अभेद रूप से संयुक्त हो गये हैं। दोनों ही पूर्ण स्वरूपस्थ होने से, महासत्ता यहाँ भेद-विज्ञान से परे निजानन्द में लीन हो गई है। लोक-शीर्ष पर आरूढ़ यह प्राग्भार पृथ्वी ही मोक्षधाम है, निर्वाण-भूमि है। इसके मध्य में उत्तान श्वेत छत्र के समान, अर्द्धचन्द्राकार सिद्धशिला विद्यमान है। यह उत्तरोत्तर ऊपर की ओर अपसारित होती हुई त्रिलोक के चूड़ान्त में अंगुल के असंख्यातवें अंश परिमाण में तनु, सूक्ष्मतम हो गई है। अपने छोर पर यह तीसरे तनु-वातवलय को भेद गई है। उस वातवलय की सघनताओं में निर्बन्ध अवगाहना करते हुए अनन्त कोटि सिद्धात्मा नित्य शुद्ध, बुद्ध, आत्म-स्वरूप में लीन, अपने ही भीतर के अनन्तों में निर्बाध परिणमनशील हैं। अनन्त दर्शन, अनन्त ज्ञान, अनन्त वीर्य, अनन्त सुख आदि अनन्तानन्त गुण और शक्तियाँ उनमें स्वतः स्फूर्त भाव से निरन्तर सक्रिय हैं। इसी को सर्वकाल के द्रष्टा, ज्ञानी और शास्ता मुक्ति, मोक्ष, निर्वाण आदि संज्ञाओं से अभिहित करते आये हैं। . . इन मुक्तात्माओं के सुख की कल्पना कर सकती हो, माँ?'

'. . देख लालू, तू मेरे कितना पास आ गया फिर। मै तो केवल तेरा यह सलोना मुखड़ा देख रही हूँ। इस सुख से बड़ा तो कोई सुख माँ के लिए नहीं। तेरे चेहरे में वह सारा सुख समाया है। फिर किसी कल्पना की मरीचिका में क्यों पड़ूँ!'

'यह कल्पना की मरीचिका नहीं, माँ। मेरे भीतर इस क्षण जो प्रतीयमान है, वही कह रहा हूँ। तुम मुझे चक्रवर्ती देखना चाहती हो न? पर उसके आगे भी सुख के कई सोपान हैं। चक्रवर्ती के सुख से भोग-भूमिज मनुष्य के सुख अनन्त गुना हैं। उससे अनन्त गुना सुखी धरणेन्द्र है। उससे अनन्त गुने सुख का भोगी देवेन्द्र है। उससे अनन्त गुने सुख में अहमीन्द्र विलास करता है। विगत, आगत, अनागत की इन सारी सत्ताओं के सुख को एकत्र किया जाये, तो उससे भी अनन्त गुना सुख मोक्ष में आसीन सिद्धात्मा एक क्षण में भोगते हैं। सत्यत. यह गुणानु-गुणन भी उस सुख का सही आयाम प्रकट नहीं करता। क्योंकि अहर्मिन्द्रों तक के सारे सुख पराश्रित हैं, इन्द्रियजन्य हैं, सो आकुलतामय है। पर सिद्धात्मा का सुख, स्वायत्त, आत्मोत्थ, निराकुल, आत्मन्येवात्मानातुष्टः हैं। इसी से वह वचन और गणना से अतीत मात्र अनुभव्य है। . . '

'ऐसे सुख को तू मेरी गोद में लेटा अनुभव कर रहा है, फिर कहाँ जाने की पड़ी है तुझे?'

'नही माँ, यह उस सुख की अनुभूति नहीं. उसमें स्थिति नहीं, यह मात्र उसकी प्रतीति है। चाहो तो इसे सम्यक् दर्शन कह लो। इस दर्शन को सम्यक् ज्ञान बनना होगा। और उस सम्यक् ज्ञान को चारित्र बन जाना होगा। यानी इस सुख में ही तब निरन्तर रमण और विचरण होगा। . . '

'कोई अन्त भी है तेरे इन उलझावों का! सभी श्रमणों और शास्त्रों से यही गाथा सुनते मैं थक गई हूँ। कोई उस मोक्ष में जाकर आज तक लौटा तो नहीं। कौन साक्षी दे कि ऐसा कोई सुख

कहीं है ?'

'हो सके तो वह साक्षी, मैं सदेह यहाँ उपस्थित करना चाहता हूँ। . . जाने क्यों, मुझे ऐसा लग रहा है, माँ, कि यह निर्वाण भी अन्तिम उपलब्धि नहीं। मेरी यात्रा यहीं समाप्त नहीं दीखती। . . इस निर्वाण से भी आगे की एक स्थिति मेरी अभीप्सा में झलक रही है। भेद-विज्ञान से परे एक अद्वैत महासत्ता में स्थिति : जिसमें संसार और निर्वाण एकाकार हैं। वे परस्पर एक-दूसरे में अन्तर-संक्रांत हैं। . . अरे माँ, देखो न, मैं निर्वाण को अनिर्वाण जगत में पग-धारण करते देख रहा हूँ। मैं अपने भीतर सदेह सिद्धात्मा को लोक में शाश्वत संचरण करते देख रहा हूँ ! . . '

'कितनी देर हो गई तुझे, बोलते-बोलते। चुप हो जा लालू . . मेरे लाल . . !'

. . और सहसा ही अपने बालों और गालों पर माँ का हाथ फिरता अनुभव किया। आँखें खुल गईं। . . यह क्या देख रहा हूँ। माँ की गोद में उत्संगित हूँ। बरसों से ऐसा नहीं हुआ था। उस मोहोष्मा को सह न पाया, और उठने को हुआ कि माँ ने दोनों बाँहों से मुझे समूचा आवरित कर लिया। . . लगा, जैसे एक तीखा प्रश्न माँ ने बिन बोले ही, मेरी नस-नस में झनझना दिया . . !

' . . सच ही तो है तुम्हारा अनुरोध माँ, अनन्त केवल सिद्धात्मा ही नहीं, यह सारा लोक, इसके सारे बद्धात्मा जीव भी अनन्त हैं। सत्ता मात्र अपने द्रव्यत्व में अनन्त और अविनाशी है। तीना लोकों का ढाँचा, उसके कई पटलों में स्थित पर्वत, नदियाँ, समुद्र, कई भवन-मन्दिर जैसे पुद्गल-समुच्चय तक शाश्वत अनादि-निधन हैं। तब सिद्धात्मा की अनन्तता, और अविनाशिकता की क्या विशेषता ? वह अनन्त जब तक अपनी सारी अनन्त गुणवत्ताओं के साथ, सान्त में व्यक्त न हो, अभी और यहाँ जीवन की लीला में संक्रान्त न हो, उसकी क्या सार्थकता ? अपार संत्रास, यातना, मृत्यु झेलते असंख्य संसारी जीवों से मुँह मोड़ कर, जो अपने ही निर्वाण-सुख में बन्द हो गया है, उस सिद्धत्व को लेकर मैं क्या करूँगा ! हो सके तो उस परात्पर सिद्धत्व को, लोक की रचना में सिद्ध और संचरित देखना चाहता हूँ ! . . '

' . . मेरी बात तो तू मानने से रहा। जब से मैं यही तो कह रही हूँ . . । पर तू सुने तब न। चिर दिन का हठीला जो है। पर आया न वहीं, जो मैं कह रही थी। देख मैं हूँ न, मुझमें ला अपनी मुक्ति। इस कक्ष में, इस महल में, माँ की गोद में लेटे-लेटे सभी कुछ तो देख लिया तेने . . ! फिर अब कहाँ जाना है रे ?'

' . . नही माँ, मोक्ष से भी आगे की सिद्धि जिसे लाना है, वह यहाँ कैसे रुक सकता है। त्रिलोक और त्रिकाल के समस्त जीवों की सृष्टि में, उनके जीवन में, मुक्ति के शाश्वत संवादी सुख को जो सचरित देखना चाहता है, उसे उन तमाम असंख्यात जीवों की चेतना में उतर कर, उनके साथ तद्रूप तदाकार होना होगा। उसके लिए उसे विराट् प्रकृति के असीम जीव-राज्य में विचरण करना होगा। और जीवों के और अपने बीच जो अनन्तकाल के कर्मावरण और मनोग्रंथियाँ पड़ी हैं, उन्हे भेद कर, प्रत्येक जीवाणु के साथ आत्मसात् हो जाना पड़ेगा। माँ की मोहोष्म गोद, और नंद्यावर्त की सुरभ-शैया में वह सम्भव नहीं। प्रकृति में व्याप्त युग-युगों के हिंसा-प्रतिहिंसा और कर्मों के दुश्चक्रों के प्रति आत्मोत्सर्ग कर देना होगा। उनके प्रति अपने को खोल कर, उनके सारे

कषाघातों को झेलते हुए, अपने चैतन्य की अव्याबाध अवगाहना मे उन्हें विसर्जित कर देना होगा। अपनी देह के रेशे-रेशे को योगाग्नि में तपा कर, गला कर, अपने विशुद्ध द्रव्य में संस्थित होने पर ही निखिल के साथ ऐसी एकाकारिता सम्भव है। . . अभी-अभी अन्तहीन नरकाग्नियों में जलते जीवों की यातनाएँ आँखों आगे देखी हैं। अनन्त निगोदिया जीव-राशियों को वेदना तक से आत्म-विस्मृत, अपने ही में खदबदाते, बेचैनी के साथ एक साँस में अठारह बार जनमते-मरते अनुभव किया है। वे सारे जीव मेरी आत्मा में त्राण के लिए चीत्कार कर रहे हैं, आक्रन्द कर रहे हैं. . । माँ, मेरी पीड़ा को समझने की कोशिश करो। . '

'कहो बेटा, सुन रही हूँ। . . '

'जाने कितने जन्मान्तरों मे, जाने कितनी योनियों मे, कितने ही जीवों से मैने शत्रुत्व बाँधा होगा। वे सारे जीव अपने बैर का बदला मुझ से लेने को, कषाय-प्रमत्त होकर निम्नातिनिम्न योनियों मे मोहांध भटक रहे है। जहॉ-जहाँ भी होंगे वे, अपने कायोत्सर्ग के बल उन्हें अपने पास खींचूँगा। उनके प्रति आत्मार्पण करके, अपनी नग्न काया के अणु-अणु मे उनके प्रतिशोधी बैर के सारे प्रहार मौन भाव से सहूँगा। . . सहता ही चला जाऊँगा, ताकि वे अपनी समस्त कषाय को मुझ पर उतार कर, उससे मुक्त और निर्वैर हो जाये। पहले अपनी ही आत्मा मे, अपने ही निजी वैरियों से, पूर्ण मैत्री और सम्वादिता स्थापित न कर लूँ, तब तक निखिल चराचर में मैत्री और सम्वाद का सुख-साम्राज्य कैसे स्थापित किया जा सकता है ! . . '

' . . कायोत्सर्ग तो भीतरी बात है न, मानू ? इस बाहर की छत में जाने कब से तेरा कायोत्सर्ग चल तो रहा है। तेरी ध्यान-साधना मे आप ही एक दिन, सारे जीव खिचे चले आयेंगे। है कि नही ?'

' . . नहीं . . नही मॉ, असम्भव ! मुझे स्वय जीवों के पास जाना होगा। अपने अहम् की सारी ग्रंथियॉ भेद कर, उन्हे सुलभ हो जाना होगा। छोड़ो लोकालोक की जीव-राशियों को : ठीक इस महल से बाहर निकलते ही, जो मानवों की बस्तियॉ हैं, उन्ही के साथ मैं अभी कोई समत्व और सम्वाद नही साध पाया। :ल्लीकानन की यात्रा के समय, तुम्हारे इस आर्यावर्त की कई ग्राम-बस्तियों मे भटका था। कृषकों, कम्मकरों, चांडालों, अंत्यजों की जो जीवन-स्थिति देख आया था, उसके बाद तुम्हारे इस सुख-वैभव से भ` राजमहल मे लौटने का मन न हुआ। वह सब असह्य लगा : अक्षम्य अपराध प्रतीत हुआ। इन महलों और राज्यों के ऐश्वर्यों की नीवों में जो प्रतिपल अपने जीवनों की आहुतियॉ दे रहे है, उनकी विपन्नता, दीनता और आत्महीनता को देख, मुझे स्पष्ट प्रतीति हुई, कि लोक मे कुछ समर्थ लोग, अपने बाहुबल और उत्तराधिकार के ज़ोर पर, निरन्तर एक सार्वभोमिक हत्या और हिसा की सृष्टि कर रहे है। कर्म-विपाक से यदि यह वैषम्य है, तो उस गलत कर्म-शृंखला को उलटना भी जागृत और चैतन्य मनुष्य का दायित्व है। कोई भी आत्मवान और जागृत व्यक्ति, होश-हवास रहते एक हत्यारी और शोषक जगत-व्यवस्था में सहभागी होकर, करोड़ों मानवों की सामुदायिक हिसा के इस व्यापार को कैसे चलने दे सकता है ? . .

'क्या करूँ माँ, बहुत विवश हो गया हूँ मैं, यहाँ से चले जाने को। धनी-निर्धन, सुखी-दुखी, शोषक-शोषित, पीड़क-पीड़ित के ये भेद, ये दरारें मुझ से सही नहीं जातीं। मेरी नसों

में रक्त नहीं, जैसे बिच्छू बह रहे हैं। मेरे तन का अणु-अणु उनके निरन्तर दंशनों से उत्पीड़ित है। लगता है माँ, हजारों-लाखों लोग, जब तक पीढ़ी-दर-पीढ़ी बेहाल, निर्धन, मजबूर हैं, लाचारी और आत्महीनता में जी रहे हैं, तब तक इस ऐश्वर्य से मचलते महल में मैं कैसे रहूँ ? तुम्हारा यह सारा वैभव मुझे काटता है, यह मुझे चोरी का लगता है। यह सार्वभौमिक हत्या की खेती का प्रतिफल लगता है। तुम नाराज न होना माँ . . ! क्या करूँ, जब यह सब मैं प्रत्यक्ष देख रहा हूँ। यह सब सहते हुए जीना अब मेरे वश का नहीं . . !'

'मान, तेरी इन अनहोनी हठों का अन्त नहीं। जो आज तक कोई न कर सका सृष्टि के इतिहास में, वह तू करेगा ? असम्भव को कौन सम्भव कर सका है ?'

'असम्भव और महावीर साथ नहीं चल सकते, माँ ! मनुष्य के कोष में से असम्भव शब्द को मैं सदा के लिए निकाल फेंकना चाहता हूँ। सत्ता यदि अनन्त सम्भावी है, तो असम्भव यहाँ कुछ भी नहीं। वह केवल अज्ञानियों और अर्द्धज्ञानियों की, अपनी सीमा से निष्पन्न एक मिथ्या धारणा मात्र है। असम्भवों की लकीरें खींचने वाले तुम्हारे परम्परागत शास्त्र और श्रमण स्थापित स्वार्थों के स्थिति-पोषक हैं। यह असम्भव शब्द उन्हीं का आविष्कार है। . . अर्हतों की कैवल्य वाणी को कौन लिपिबद्ध कर सका है। अर्हत् के मुख से असम्भव शब्द उच्चरित नहीं हो सकता। अर्हत् और असम्भव, ये दोनों विरोधी संज्ञाएँ हैं। सर्वसम्भव, सर्वज्ञ, तीर्थंकर, असम्भव की मर्यादा पर कैसे अटक सकता है ? . .'

. . एकाएक मैं उठ बैठा, और देखा, माँ प्रस्तरीभूत-सी पहचान-भूली, भटकी आँखों से मुझे देख रही हैं। बहुत सूना लगा उनका आँचल, और वे निपट लुटी-सी बहुत अनाथ हो आई हैं। . .

'. . मैं बहुत पीछे छूट गई, मान !, माँ से तू बहुत आगे जा चुका। . . जाने कब का? फिर भी क्यों रह-रह कर भरम में पड़ जाती हूँ। जिसका बछड़ा सदा के लिए खो गया है, उस 'गाय-सी रम्भाती, बिलखती मैं बावली बेकार वीरानों में दौड़ी फिर रही हूँ . !'

माँ अपने आँसू न रोक सकीं। उन्हें पोंछने का अधिकार मैं खो चुका हूँ, जाने कब का। मोहरात्रि को पुचकार कर अब और सुलाये रखना मेरे वश का नहीं। . .

'. . जाओ, जहाँ तुम्हारा जी चाहे जाओ, मान ! तुम्हें रोक कर रखने वाली मैं कौन होती हूँ। सारे आसमान को अपने आँचल की कोर में गाँठ देकर बाँध लेने की भ्रांति में पड़ी हूँ मैं। . . ऐसी मूढ़ स्त्री, तुम्हारी माँ कैसे हो सकती है ! . .'

'तन की माँ तो हो ही, अब मेरे मन, चेतना, आत्मा की माँ भी बन जाओ न। तुम्हारी ही गोद में द्विजन्म पाना चाहता हूँ, माँ, सत्य का ज्योतिर्मय जन्म . . !'

'तो उसके लिए मुझे त्याग कर मौत की अँधेरी ख़न्दकों में कूदोगे तुम ? मेरी मति-बुद्धि से बाहर है यह सब।'

'वह अँधेरी ख़न्दक भी तो तुम्हारे ही गर्भ में है, माँ। फिर लौट कर उसी में कूदूँगा, और उसकी मोहान्ध कारा को सचेतन, सज्ञान तोड़ कर, अखण्ड, अनन्त गुना अधिक, समूचा तुम्हारा होकर, तुम्हारी गोद के सिंहासन पर प्रकट हो उठूँगा . . !'

माँ ने शब्द न सुने : केवल भावित हो आईं; बोध से उजल आया उनका मुख। और

अखण्ड माँ को मैंने जैसे साक्षात् किया। . .

'आवागमन से परे की, अपनी और मेरी स्थिति को मेरी आँखों में बूझो, माँ ! तब पाओगी कि जाना-आना, यह निरी शब्द-माया है। तब मेरी जाती हुई बिछोही पीठ नहीं देखोगी, मेरा सन्मुख आता मुख ही देखोगी। काश सत्ता का वह आयाम तुम्हें प्रत्यक्ष दिखा सकता ! लेकिन शब्द के राज्य की सीमा आ गई . . । अब बोलना निःसार लगता है। देख सको तो देखो, मैं तुम्हारे सामने हूँ समूचा . . सदा।'

' . . तू तो कहता है, मोक्ष में खो नहीं जायेगा। लौट कर आयेगा मेरे पास। क्या लायेगा मेरे लिए ? . . '

' . . हथेली पर रक्खा हुआ एक ऐसा सहस्र-पहलू हीरा, जिसमें त्रिलोक और त्रिकाल के तमाम परिणमन झलक रहे होंगे ! तब दुःख, मृत्यु, विनाश, शोक, वियोग के अन्धकारों से आच्छन्न लोक मेरे हृत्कमल मे सहज अनुभूत और आश्वस्त होगा। उसे प्राप्त करने को, उसमें व्यापने को, चौरासी लाख योनियों मे मुझे फिर भटकना नही होगा। भ्रमण तो अनन्त बार किया इन सारी अन्ध योनियों मे। पर क्या फिर भी उन्हे जान सका, अपने को जान सका, इस लोक को जान सका ? बाहरी भ्रमण द्वारा नही, भीतरी आत्म-रमण द्वारा ही इसे सम्पूर्ण जाना और स्वायत्त किया जा सकता है। तभी इसमे निर्बाध रमण कर, इसके अणु-अणु मे आत्मज्ञान का चक्रवर्तित्व स्थापित किया जा सकता है। . . और वह चिन्तामणि हीरा लेकर, त्रिलोक और त्रिकाल का चक्रवर्ती, विश्वभरा माँ की गोद मे नहीं लौटेगा, तो कहाँ जायेगा ? वही बिछेगा उसके चक्रवर्तित्व का सिहासन . !'

माँ की मुँदी आँखों से आनन्द के अजस्र आँसू बह रहे है। और मै उनके अन्तर्चक्षु बन कर, उनके इस अनहोने बेटे को निर्निमेष निहार रहा हूँ।

वातावरण समाधि के अज्ञात फूलों की सौरभ से आप्लावित है। .

# महाभिनिष्क्रमण

## मार्गशीर्ष कृष्ण नवमी

हेमन्ती सन्ध्या के इस कोहरिल तट मे विचित्र फूल उभर रहे है। एक अपार्थिव सौरभ चेतना में व्याप गई है पर इससे अधिक सुपरिचित सुगन्ध का अनुभव तो पहले कभी हुआ नही। . . वे सारे नाना रंगी फूल जाने कब विसर्जित होकर, एक जामुनी सरोवर की लहरों में परिणत हो गये . . और सहसा ही यह क्या देख रहा हूँ कि वह सरोवर फैलकर 'अरुण समुद्र' में व्याप गया है। और उसमे से गोलाकार समुद्र राशि की तरह प्रगाढ़ अन्धकार का एक विराट् तमःस्कन्ध उठता हुआ सारे लोक पर छा गया है। अपने पादमूल मे असंख्यात् योजनों मे विस्तृत यह तमोराशि,

क्रमशः संख्यात् योजनों में अपसारित होती हुई ब्रह्म युगल के अरिष्ट-इन्द्रक विमान के तल में अवस्थित हो गई है। उसकी अगणित अन्धकार-पंक्तियाँ ऊपर की ओर उठ कर अरिष्ट विमान में चारों ओर फैल गई हैं। फिर वे चारों दिशाओं में विभाजित होकर, मर्त्यलोक के अन्त तक व्याप गई हैं। उन अन्धकार पंक्तियों के अन्तरालों में देख रहा हूँ—अग्न्याभ, सूर्याभ, चन्द्राभ, सत्याभ, क्षेमंकर आदि ब्रह्म-स्वर्ग के देवों के तैरते हुए जाने कितने द्युतिमान विमान। . .

. . और उस सागराकार गोल तमःस्कन्ध के चूड़ान्त पर लौकान्तिक देवों के कितने ही पंक्ति-बद्ध रत्नप्रभ वातायन उभर आये हैं। देवों के बीच देवर्षि कहे जाते हैं ये देव। स्वर्गों के सारे भोगों से घिरे रह कर भी ये स्वभाव से सहज ही वीतराग और योगी हैं। विषय और विषयी के भेद से परे इनकी चेतना एक निर्विषय सुख से सदा ऊर्मिल रहती है। इन्द्र-इन्द्राणियाँ तक इनकी पूजा करते है। उन चूड़ान्तिक वातायनों पर उन्हें क्रीड़ा भाव से लूमते देख रहा हूँ। . . सहसा ही वहाँ से कई मणिप्रभ विमान उड़ कर नन्द्यावर्त की ओर आते दीखे।

. . मेरे सामने पंक्ति-बद्ध आकर खड़े हो गये है, ये दिव्य रूपधारी कुमारयोगी। सारस्वत, आदित्य, ब्रह्नि, अरुण, गर्तोदय, तुषित, अव्याबाध, अरिष्ठ आदि जाने कितने ही नाम, कुहरिल हवा मे गूँज कर, कही ज्योतिर्मय अक्षरों मे भास्वर हो उठे। . . ढेर सारे कल्प-वृक्षों के फूल उन्होंने मेरे चरणों में बिखेर दिये।

एक अत्यन्त सुखद मार्दवी तन्द्रा में मेरी चेतना डूबने-उतराने लगी। कई धनुषाकार सुन्दर ओठों की पँक्तियों से उच्चरित होता सुनाई पड़ा · 'बुज्झह . बुज्झह ! मा मुज्झह . . मा मुज्झह ! . ' 'जागो जागो ! मूर्च्छा मे न रहो . . मूर्च्छा मे न रहो !' क्षणैक के अन्तराल से फिर सुनाई पड़ा . 'उट्ठाहि . . उट्ठाहि . . !' . 'उठो . . उठो !' फिर गभीर चुप्पी के उपरान्त एक लम्बायमान ध्वनि अन्तहीन हो गयी : 'पट्ठाहि . . पट्ठाहि !' . 'प्रस्थान करो . . प्रस्थान करो !'

और उस ध्वनि के छोर पर मेरी बाह्य चेतना सर्वथा विलुप्त हो गई। .

. . अपूर्व है आज के ध्यान की गहराई और उसका विस्तार। अब तक के ध्यान की चरम तल्लीनता मे, एक रेशमीन अन्तरिक्ष के दूरातिदूर विराट प्रसार मे कोई एकमेव नील नक्षत्र तैरता दिखाई पड़ता था। . . इस क्षण वह वृहत्तर होता हुआ एक अण्डाकार नील ज्योति-पुंज मे प्रभास्वर हो उटा। और अगले ही क्षण, किसी नीलमी महल के तटान्त पर खड़ी एक नीलेश्वरी सुन्दरी, बाँहे पसार कर आवाहन-मुद्रा मे विशालतर होती दिखायी पड़ी। उसकी देह के प्रत्येक अवयव मे सहस्रों आँखे खुली हैं : और उन आँखों में सारी इन्द्रियों के द्वार एकाग्र, एकाकार होते जा रहे है। . देखते-देखते मै एक सुनील समुद्र के प्रशान्त प्रसार मे विसर्जित हो गया। . .

## मार्गशीर्ष कृष्ण दशमी

. . ब्राह्म मुहूर्त की निर्मल वायु-तरंगों में अनुभव हुआ सारे स्वर्गों के पटल और इन्द्रों के आसन कम्पायमान हो रहे है। अनगिनती कल्प-विमानों के वैभव और ऐश्वर्य उमड़ कर नन्द्यावर्त-प्रासाद की ओर प्रवाहित है।

. . उषाःकाल के मोतिया आलोक में जब आँखें खुलीं, तो पाया कि अपनी शैया में नहीं हूँ। पद्मराग-शिला की एक चौकी पर पद्मासन में आसीन हूँ। सहस्रों इन्द्र अपनी इन्द्राणियों और देव-देवांगनाओं के परिकर के साथ, क्षीर-समुद्र के जल से भरे सुवर्ण-कुम्भों से मेरा अभिषेक कर रहे हैं। . . शची जाने कितनी ही कमनीय बाँहों से मेरा अंग-लुंछन् कर रही है। कल्प-लताओं के पुष्प-पराग से मेरे सारे शरीर में अंगराग-प्रसाधन किया गया है। फिर एक अखंड उज्ज्वल ज्योतिर्मय उत्तरीय मेरी देह पर धारण कराया गया। उसके उपरान्त अनादिनिधन चित्र-विचित्र रत्नों के किरीट, कुण्डल, केयूर और समुद्र-तरंगिम मुक्ताफलों की मालाओं से आपाद-मस्तक मेरा शृंगार किया गया है।

. . सारा आकाश एक प्रकाण्ड मृदंग की तरह अन्तहीन नाद से शब्दायमान है। स्वर्गों से नन्द्यावर्त के प्रांगण तक का समस्त अन्तरिक्ष देव-देवांगनाओं, अप्सराओं, यक्षों, गन्धर्वों के उतरते यूथों से छा गया है। जैसे एक निःसीम चित्रपटी दिव्य रंग-प्रभाओं से झलमला उठी है। तरह-तरह के देव-वाद्यों, संगीतों, नृत्यों की झंकारों से दिगन्तों के तट रोमांचित और द्रवित हो उठे हैं।

. . देख रहा हूँ, राजद्वार पर तुमुल वाद्य-संगीतों के बीच एक भव्य पालकी उतर आयी है। यह 'चन्द्रप्रभा' नामा पालकी, मानो करोड़ों चन्द्रमाओं के स्कन्ध में से तराशी गयी है। इसकी शीतल-तरल आभा से सारे लोकाकाश के हृदय में एक गहरी कपूरी शीतलता और शान्ति व्याप गई है।

. . शक्रेन्द्र और शची मुझे बड़े सम्भ्रम के साथ हाथ पकड़ कर उस पालकी की ओर ले गये। शची ने अवलम्ब के लिए अपनी अपरूप कमनीय कोमल बाहु पसार दी। उसे पकड़ कर मैं पालकी मे यों आरूढ़ हो गया, जैसे अपने चरम विलास कक्ष के शयन पर आरोहण किया हो।

भासित हुआ कि काल-चक्र में विजया नामक मुहूर्त-क्षण प्रकट हुआ है। मेरे पद-नख पर उत्तरा और फाल्गुनी नक्षत्रों की संयुति हुई है। पालकी में मेरे पीताभ गरुड़-रत्न के सिंहासन का आलोक उदीयमान सूर्य के गोलक की तरह भास्वर हो उठा है। पूर्वाभिमुख आसीन मैंने देखा, कि ठीक सामने पूर्व दिशा मे एक पुरुषाकार छाया दूर तक फैलती चली गयी है।

शिविका में दीखा · मेरी दायीं ओर एक कुल-महत्तरिका वृद्धा हंसोज्ज्वल वस्त्र लिये बैठी है। मेरी दायी ओर धाय-माता विपुल सामग्रियों का सुवर्ण थाल लिये बैठी है। पीछे एक परमा सुन्दरी युवती सोलहों शृगार किये मुझ पर सुवर्ण-दण्ड का हीरक-श्वेत छत्र छाये हुए है। ईशान कोण मे खड़ी एक पुण्डरीक-सी ईषत् नमिता बाला मणिमय विजन डुला रही है। पादप्रान्त में कई वार-वनिताएँ नृत्य-भंगों में निवेदित होती हुई, कई-कई ग्रंथियों-सी एक साथ खुल रही हैं। उनके आलुलायित केशों का मोहान्धकार मेरे चरण-तटों में आकर विलीन हो जाता है। . .

अगल-बगल खड़े परिजन-परिवार के सारे चेहरे, किसी एकमेव आत्मीय चेहरे की चिरन्तन परिचिति में एकाकार-से दीखे। पास झुक आये माँ और पिता के युगलित मुखड़ों पर, आँसू-झरती मुँदी आँखें मेरे सम्मुख चित्रित-सी रह गयीं। . . 'माँ, बापू, वियोग की रात बीत गयी। . . मेरे परम परिणय् की इस मंगलबेला में आशीर्वाद दो, कि अपनी अनन्या वधू का वरण कर जल्दी ही तुम्हारे पास लौट आऊँ . . !'

'ओ री पागल वैना, बहा दो अपने सब आँसू। इतने कि मेरी मुक्त जलक्रीड़ा के शाश्वत सरोवर हो जाये। . . अरे सोमेश्वर, सखा का साथ नहीं दोगे, कि यों व्याकुल हो रहे हो ? क्या

तुम नहीं चाहते कि तुम्हारी कविता को लोकालोक में साकार करूँ ? ठीक मुहूर्त में आ पहुँचोगे मेरे पास, और दोनों मिल कर महावीर की कैवल्य-प्रभा से कण-कण को भावित और सुन्दर कर दोगे . . ।'

सहस्र-सहस्र प्रजाजनों की राशिकृत मेदनी चारों ओर घिरी है। सारे चेहरे आँसुओं से उफन रहे हैं। दबी सिसकियों से सुबकते जाने कितने नर-नारी वक्ष मेरे निश्चल अंगांगों में आलोड़ित हो रहे हैं। . . एकाएक दिखायी पड़ा : चेटकराज, सुभद्रा नानी, सारे मामा लोग, रोहिणी मामी तथा वैशाली के अनेक लिच्छवि कुल-राजन्य आसपास घिर आये हैं। . . 'अरे नानी माँ, वियोग के अँधेरे में पीछे छूटोगी ? विदा के इस क्षण में अटूट संयोग की गोदी में मुझे नहीं लोगी ? . . और मेरे चेटक-बापू, क्या वैशाली के ही गणनाथ होकर रहोगे, समस्त लोक के बापू नहीं बनोगे ? और फिर जाकर भी, तुमसे दूर मैं कहाँ जा सकता हूँ ? . . और आर्यावर्त की सिंहनी रोहिणी मामी, तुम तो मेरे सूरज-युद्ध की संगिनी हो, यों कातर होकर मुझे अकेला छोड़ जाओगी ? . . ओ मेरी प्रजाओ, मैं यदि जीवन का नया रक्त बन कर तुम्हारी शिराओं में व्याप जाना चाहता हूँ, तुम्हारी साँसों में बस जाना चाहता हूँ, तो क्या यों सुबक कर मेरी राह रोकोगे ? मुझे निर्बाध अपने भीतर न आने दोगे ? . . चन्दन, तुम यहाँ न दिखायी पड़ी न ! ठीक ही तो है । तुम्हारे पास आने को ही तो यह महाप्रस्थान कर रहा हूँ। . . तुम्हें सामने पाते ही जान लूँगा, कि जहाँ पहुँचना था, वहाँ पहुँच गया हूँ ! . . लिच्छवि कुलपुत्रो, निश्चिन्त हो जाओ। मेरी आत्मजय और वैशाली की विजय को भिन्न न जानो । त्रिलोक का वैभव जो यहाँ समर्पित है इसी घड़ी, उसे क्या अनदेखा करोगे ? . .'

मानवों और देवों की अन्तहीन जयकारों के बीच, आकाश में तोरणाकार उड़ते सहस्रों देव-देवांगना फूलों की राशियाँ बरसाते दिखायी पड़े। . .

जब तुमुल जय-निनाद के साथ, परिजनों और प्रजाजनों के कन्धों पर पालकी उठी, तो लोक के सारे पटल रोमांचन से कम्पायमान होते अनुभव हुए। कुछ ही दूर जाने पर शत-शत इन्द्रों और माहेन्द्रों ने चारों ओर से आकर पालकी अपने कन्धों पर ले ली। कुण्डपुर के राजमार्ग में अनवरत बरसते फूलों के बीच से, दृष्टि के पार होती विशाल शोभा-यात्रा चल रही है। अन्तरिक्ष के अधर में शत-सहस्र अप्सराएँ नृत्य कर रही हैं। उनके नर्तित अंगांगों में से स्वर्गों के कितने ही क्रीड़ाकुल उद्यान और केलि-तरंगित सरोवर आविर्मान और लयमान होते दीख रहे हैं। बेशुमार फूल-पल्लवों, बन्दनवारों, रत्न-तोरणों में से यात्रा गुज़र रही है।

दूरियों में देख रहा हूँ : अलंकृत हाथियों की कई-कई सरणियाँ चल रही हैं। हेषारव करते श्वेत अश्वों के यूथ गतिमान हैं। वैडूर्य-शिला का एक विशाल सिंहासन, मणि-कुट्टिम पादुकाओं से दीप्त, कहीं ऊँचाई पर आलोकित है। उसे घेरे अनगिनत रथ अपने रत्न-शिखरों से आकाश को चित्रित करते चल रहे है। देवों, विद्याधरों, राजाओं की चतुरंग सेनाओं का ओर-छोर नहीं। ठीक पालकी पर, उड्डीयमान मुद्राओं में झुक झूम कर नृत्य करती अप्सराओं ने चारों ओर रूप-लावण्य का एक वितान-सा छा दिया है।

**और मेरे भीतर गूँज रहा है : नेति . . नेति . . नेति . . नेति . . ! . . यह भी** नहीं . . यह भी नही ! : यहाँ अन्त नही . यहाँ अन्त नही . . !' और इस सारे पार्थिव

और दिव्य ऐश्वर्य के लोकान्त-व्यापी परिच्छद से निष्क्रान्त हो, अपने को एक अगाध शान्ति के सुरभित समुद्र पर चलते हुए देख रहा हूँ।. . पूर्व कोल्लाग सन्निवेश को पार कर, धीर गति से चलती हुई यह शोभा-यात्रा जब 'ज्ञातृ-खण्ड उद्यान' में पहुँची, उस समय हेमन्त के नमते अपराह्न की कोमल धूप, वन-शिखरों पर से सरकती दिखायी पड़ी।

शिविका जहाँ उतारी गई, वहीं सामने सघन हरित मर्कत-छाया से आलोकित एक विशाल अशोक वृक्ष प्रणत मुद्रा में स्वागत करता दिखायी पड़ा। उसके तलदेश में स्थित एक ऊँची विपुलाकार सूर्यकान्त शिला पर इन्द्राणियों ने चंदन, केशर, कुंकुम और मणि-चूर्णों से स्वस्तिक और अल्पनाएँ रचीं।. .

. . हठात् सहस्रों देव-किंकरों के हाथों में थमे दण्डों की ताड़ना से इन्द्रों के करोड़ों दुन्दुभि बाजे आकाश-व्यापी होकर प्रचण्ड घोष करने लगे। नाना समवेत वाद्यों में करुण-कोमल रागिनियाँ प्रवाहित होने लगीं।. . और पाया कि पृथ्वी और स्वर्गों के तमाम समुद्रों और सरोवरों की संयुक्त जलधाराएँ महावीर का अभिषेक कर रही हैं। पाद-प्रान्त में विविध मंगल-द्रव्यों की सम्पदाएँ भीग रही हैं। धूपदानों से उठती सुगन्धित धूम्र-लहरियाँ एक अद्‌भुत पावनता से वातावरण को व्याप्त कर रही हैं।

इन्द्रों के उड़ते हुए चँवर धवल-हंस-पंक्तियों की तरह दिव्य वीणाओं की सुरावलियों में बहने लगे। चित्रा-बेलियों से बरसते रंगारंग फूल हवा में चित्रसारियाँ करते तिरोमान होने लगे। देवांगनाओं की अंजलीकृत लावण्य-प्रभाएँ कपूर-सी उड़ती दिखायी पड़ीं।. .

. . मेरे भीतर के अगाध मे से चरम उल्लास का एक रोमांचन उठ कर मेरे अंगांगों को विगलित कर चला।. . मुझ पर बरसती, प्रकृत अभिषेक की जलधाराएँ सहसा ही एक सुनील नीहार का बितान बन कर मेरे चारों ओर छा गयीं। एक निस्तब्ध नीलिमा की आभा के बीच मैंने अपने को एकाकी पाया।. . सहसा ही मेरी देह पर से उतर कर, किरीट-कुंडल, केयूर, मुक्ताहार और सारे वस्त्राभूषण झरती पत्तियों की तरह झड़-झड़ कर महावीर के पाद-प्रान्त में आ गिरे !

. . उस सूर्यकान्त शिला के आसन पर, मैंने किसी वयातीत नग्न शिशु को, एक निर्दोष निर्विकार पारदर्श प्रभा के रूप में अवस्थित देखा।

हठात् स्तब्धता की वह नील नीहारिका विलीयमान हो गयी।. . असंख्य कण्ठों की त्रिलोक-व्यापी जयकारें गूँज उठीं। छोड़े हुए सर्प-कंचुक जैसे निष्प्रभ वस्त्रालंकारों को कुल-महत्तरिका ने अपने हंस-धवल वसन में समेट लिया।

. . मैने देखा कि मेरी कुंचित कमनीय अलकावलियाँ नागिनियों-सी उछल कर, मेरे सारे मस्तक को घेर कर लहरा उठी हैं। और चारों ओर घिरी दिव्य और पार्थिव कामिनियों के हृदय मोहिनी से व्याकुल हो उठे हैं।. .

. . महावीर किंचित् मुस्कुरा आये।. . और अगले ही क्षण अपने दोनों हाथों की पंच-मुष्टिकाओं से एक ही झटके में उन मोहान्धकार-भरे केशों का लोच कर, उन्होंने उन्हें हवा में उछाल दिया। सहस्रों सुन्दरियों के अंचलों, मृणाल बाँहों और इन्द्रों के रत्न-करण्डकों ने उन्हें झेला।. . दूर कहीं क्षीर-समुद्र की लहरों में वे केशावलियाँ तरंगित दिखायी पड़ीं।. .

शक्रेन्द्र का गम्भीर स्वर सुनाई पड़ा : 'हे त्रैलोक्येश्वर, हे निखिल के एकमेव आत्मीय,

अवसर्पिणीकाल के पुरोधा तीर्थंकर, शब्द में सामर्थ्य नहीं कि तुम्हारी महिमा का गान कर सके। सृष्टि का कण-कण दारुण दुःख के दुश्चक्र में पिस रहा है। संसार की पीड़ाओं का अन्त नहीं। पारस्परिक राग-द्वेष, वैर-मात्सर्य के वशीभूत हो अज्ञानी जीव एक-दूसरे का घात, पीड़न, शोषण कर रहे हैं। जन्म, जरा, मरण, रोग, शोक, वियोग से असंख्य आत्माएँ सन्तप्त हैं। अबूझ कषायों के निरन्तर कषयन से हमारी चेतनाएँ सदा आरत, आहत और घायल रहती हैं। हमारी आत्मा के अभिन्न, एकमेव वल्लभ प्रभु, चिर काल से सन्त्रस्त इस लोक का त्राण करो। इसे अपने चरणों में अभय-शरण देकर, मुक्ति और जीवन का कोई अपूर्व मार्ग प्रशस्त करो . . !'

. . अपने ओठों पर सहसा ही एक प्रसन्न स्मित को कमल की तरह खिल आते देखा।

. . अपने भीतर के अथाह नीरव में ध्वनित सुनायी पड़ा :

इस क्षण से मैं न रहूँ : केवल सत्य शेष रहे : मेरे तन, मन, वचन में आरपार वही प्रकाशित हो उठे। केवल वही मुझ में जले, बोले, चले।

इस क्षण से त्रिलोक और त्रिकाल के चराचर भूत मात्र मेरे तन, मन, वचन से अघात्य हो जायें। अणु-अणु के बीच मैं 'आत्मवत् सर्वभूतेषु' भाव से विचरूँ : उनके साथ तदाकार होकर रहूँ।

इस क्षण से पदार्थ मात्र मेरी दृष्टि में स्वयं अपने आपका होकर रहे। अपनी ईहा-तृप्ति की चाह के वशीभूत होकर उस पर मै बलात्कार न करूँ। माटी, जल-तृण तक को मैं उनकी अनुमति से ही ग्रहण करूँ। वे जब मेरा वरण करें, तो मैं उनका संवरण हो रहूँ।

इस क्षण से मेरे लिए, पल-पल पीड़ित 'मैं' और 'मेरा' समाप्त हो गया। सर्व को उनके स्वधर्म में निर्बाध और स्वाधिकृत रहने दूँ। न मैं उन पर अधिकार करूँ, न वे मुझ पर अधिकार करें। न मैं उन्हें परिग्रहीत करूँ, न वे मुझे परिग्रहीत करें। तन, मन, वचन से क्षण-क्षण संचेतन, अप्रमत्त रह कर, वस्तु और व्यक्ति मात्र के साथ परिग्रह का नहीं, परस्परोपग्रह का ही आचरण मुझ से हो।

इस क्षण से मेरा रमण केवल अपने में हो, आत्मा में हो, अन्य और अन्यत्र में नहीं। स्व-रमण होकर ही सर्वरमण हो रहूँ। आत्म ही लिंग, आत्म ही योनि, आत्म ही काम, आत्म ही काम्य, आत्म ही मेरा एकमात्र विलास, संभोग, मैथुन और मिलन होकर रहे। . .

. . और समय के अविभाज्य मुहूर्त में मेरी आत्मा एक अपूर्व, अननुभूत ज्ञानालोक से उद्भासित हो उठी। . . मनुष्य लोक मे विद्यमान तमाम पर्याप्त और व्यक्त मन वाले संज्ञी पंचेन्द्रिय प्राणियों के मनोगत भाव मेरी अन्तश्चेतना में प्रत्यक्ष हो उठे ! . . क्या इसी को मनःपर्यय ज्ञान कहते हैं ?

. . और मेरे सस्मित ओठों से प्रस्फुटित हुआ :

'तथास्तु शक्रेन्द्र ! . . मित्ती मे सव्व भूएसु : वैरं मज्झणं केणवि: . . सर्वभूत मेरे मित्र हैं : किसी से भी मुझे वैर नहीं। अणु-अणु की आत्मा में अवगाहन करेगा महावीर . . !'

. . और मैंने उस सूर्यकान्त शिलासन पर देखा : ऊर्ध्वों में उन्नीत तेज की एक नग्न तलवार की तरह दण्डायमान वह पुरुष, निश्चल कायोत्सर्ग में निस्तब्ध, निस्पन्द हो गया है। . .

सूर्य की अन्तिम किरण उसके मस्तक के आभा-वलय में आकर डूब गई।

सायाह्न की घिरती छायाओं में दूर-दूर जाता जन-रव, आसन्न रात्रि के घनान्धकार में खो गया।



# तत्व का वसन्त

. . जन-रव की डूबती रेखा के छोर को सुना। देखा भी। नीरव सन्नाटा छा गया। हेमन्ती साँझ का कुहरा गहराता जा रहा है। हिमानी हवा में रक्त जम रहा है : अस्थियाँ बिंध रही हैं। देखते-देखते पाया कि स्वयं ही हिमवान हो गया हूँ : अविचल, निस्पन्द। शीत की वेधकता कहाँ खो गई : स्पर्श जैसा कुछ अब नहीं रह गया है। देख रहा हूँ, हिमावर्त, उज्ज्वल और अन्तर्लीन। केवल स्वयं आप।

घिरते प्रदोष के नीहार-प्रान्तर के तट पर, कहीं कोई नदी की रेखा चुपचाप सिरा गई। दूर का वह पहाड़ विलुप्त होकर, चारों ओर घिरी इस वनानी के झाड़ हो गया। . . देख रहा हूँ, केवल एक पेड़ को अपने पास चुपचाप सरक आते हुए। वह बेहिचक चला आया मेरे भीतर : और सहसा ही लगा कि आकार मात्र नि.शेष हो गये।

एक अथाह अंधकार के सिवाय कही और कुछ नहीं है। आदि में अन्धकार है, अन्त में अन्धकार है। मध्य मे भी वही है। अफाट और अन्तिम अन्धकार। नरक की अन्तिम पृथिवी महातमःप्रभा भी इसमे खो गई है। उसके तले का घोर तिमिरान्ध निगोदिया जीवों का संसार भी इसमें विसर्जित हो गया है। लोक को आवेष्टित किए हुए तीनों वातवलय इस प्रगाढ़ तमोराशि में तीन धागों-से विशीर्ण होते दिखाई पड़े ! . शेष रह गया है केवल आलोकाकाश का अनन्त व्यापी अन्धकार। यह शुद्ध और तात्विक अन्धकार का लोक है। अभाव की इस तमिस्रा में अपनी सत्ता भी सिराती लग रही है। चुनौती सामने है, कि क्या इसको तैर सकूँगा? . . अरे कौन, किसे तैरे ? कौन हूँ मै . कौन ?

. . पता नहीं। पर पाता हूँ कि, इससे भी परे के एक विराट नैर्जन्य में अपने को एकाकी खड़ा देख रहा हूँ। यहाँ आदि, अन्त और काल तक जैसे नही है। स्वयं आप, नितान्त एकाकी हो रहने के अतिरिक्त यहाँ कुछ संभव नही। नग्न और नितान्त सत्ता, निराधार और निरालम्ब। विनाश और विसर्जन की सीमाएँ जाने कब कहाँ छूट गईं।

भयानकता यहाँ अनजानी है। भय एक अनाथ बालक-सा घुटने टेके पैरों के पास आ बैठा है। वह शरण खोज रहा है मेरे भीतर। इस नग्न और निरीह काया में, मेरी जुड़ी जाँघों के गहराव में छुप कर, वह विलुप्त हो जाने को व्याकुल है।

अन्धकार की इस अभेद्यता में एकाएक कुछ दरारे-सी पड़ी। इस भय के छुपने की गुफाएँ भी आत्म-निवेदन करती-सी सामने आईं। व्यथा, वियोग, एकाकीपन। बिछुड़न का एक असह्य नागदंश। . . घने कुहरे और अँधियारे की प्रगाढ़ पर्तों में दिखाई पड़ा, कोई आलोकित महल। . . नन्द्यावर्त ? एक सूना कक्ष, एक परित्यक्त शैया। . . एक और रत्न-दीपालोकित कक्ष की दो जुड़ी शैयाएँ। . . प्रियकारिणी, तुम्हारी छटपटाहट को देख रहा हूँ। समझ रहा हूँ। केवल

अपनी ही बिछुड़न को, व्यथा को, एकाकीपन को देखोगी ? किसी दरिद्र की झोंपड़ी में बिलखती उस अकेली माँ को नहीं देखोगी, जिसका इकलौता बेटा आज ही सवेरे इस पराये, निर्मम संसार में उसे अकेली छोड़ गया है ? उसे आश्वासन देने वाला भी कोई नहीं है । . . अपने ही एकान्त के सन्नाटे में छाती तोड़ती, बिलपती उस युवती विधवा को नहीं देखेगी ? . . वह तुम्हारे लड़कपन की शेफाली : उसके सारे परिजन रो-धोकर, हार कर सो गये हैं । सबके होते भी वह कितनी अकेली है ! है कहीं कोई उसका सहारा ? कोई किसी को यहाँ कभी सहारा दे सका है ? तुम्हारी देह पर समर्थ सिद्धार्थराज की आश्वासन-भरी बाहु पड़ी है । और जगत की मृदुतम शैया की ऊष्मा में तुम सोई हो । . . पर क्या नहीं देखोगी, प्रजाओं की माँ होकर, वे करोड़ों झोंपड़ियाँ, जहाँ अन्तहीन अभाव, दैन्य, भूख-प्यास, रोग, वियोग, मृत्यु के मुख में, जाने कितनी ही आत्माएँ, अपने आँसू आप ही पोंछती हुई, पीती हुई, जीने को मजबूर हैं ? आप ही अपने को पुचकार कर जो सुला रही हैं । भीतर-बाहर, कहीं कोई सहारा, आशा, भविष्य जिनका नहीं है । . .

सुनो त्रिशला, मेरी यह नग्न छाती यदि उन सबको आश्वासन, आलम्ब, ऊष्मा देने को लोकालोक का तट बन गई है आज, तो क्या तुम यों शोक करोगी ? इतनी स्वार्थिनी बनोगी ? क्या मेरा यह अन्तिम आलम्ब-वक्ष भी तुम्हें सहारा नहीं दे पाता ? देखो न, पास ही तात कितने शान्त, अपनी व्यथा को अपने में समाये, निस्पन्द लेटे हैं, तुम्हें अपनी बाहुओं में आश्वस्त करने को विकल . . !

वैना, सोमेश्वर . . अपने आँसू मुझे दो : मुझ में बहाओ । जड़ शून्य में उन्हें व्यर्थ न करो । व्यथा, विछोह, एकाकीपन ? अणु-अणु के बीच पड़ी खंदकों के किनारे मैं खड़ा हूँ । हो सके तो, उन्हें अपने चरम अस्तित्व से पाट देने के लिए । अपनी परम प्रीति से उन्हें अन्तिम योग में संयुक्त कर देने के लिए । . . कान में जिसके उबलता सीसा बहा दिया गया है; वह जो कहीं कोई मरण की अन्तिम साँसें ले रहा है : राजमहल की शैया पर हो या झोंपड़ी के चिथड़ों में । कितना एकाकी है वह कोई भी, कितना असहाय ! . . नरक की वैतरणी में जो अपने ही खून की उबलती कड़ाही में खदबदा रहा है; वह सूक्ष्मतम निगोद जीव, जो निरुपाय एक साँस में अठारह बार जन्म-मरण के कष्ट को सह रहा है । वह रक्त-पीप से लथपथ, गलित-पलित कोढ़ी, जिसकी ओर कोई आँख उठा कर देखना भी नहीं चाहता । कितने अकेले हैं वे सब ?

उनकी व्यथा, उनके विछोह की कल्पना तक से मनुष्य बचता है । . . लेकिन अपने ही एकाकीपन, पीड़न, वियोग, संत्रास से कब तक मुँह छुपा कर चलोगे, आत्मन् ? . . उनका सामना करना होगा । उन्हें यों नकार कर, तड़प कर, बिल-बिलाकर, आँखें बन्द कर कब तक झेलोगे ? उन्हें सामने लो, उन्हें जी जाओ, उनकी अन्तिमता तक । फिर देखो खुली आँखों, क्या बचता है ? . . वही तुम हो, वही मैं हूँ, जिसका वियोग नहीं, विनाश नहीं । . . तुम सब इनसे पलायित हो, इसी से अनंतकाल में अन्तहीन कष्ट झेल रहे हो । तो मैं विवश हुआ कि नहीं, तुम सबको इस सन्त्रास और मृत्यु में जीते मैं नहीं देख सकूँगा, नहीं सह सकूँगा । तुम सबकी ओर से, जीव मात्र की इस चरम यंत्रणा और अन्तिम नियति का सामना करूँगा । उससे जूझूँगा, उसकी जड़ों में उतर कर उसके अज्ञान और अभाव की जड़ तमिस्रा को भेदूँगा । स्वयम् सारे अन्धकार, नरक, यंत्रणा, मृत्यु, भय होकर, उन्हें उनके ही शस्त्र से पराजित करूँगा । उनके अन्तिम छोरों से

अपने रोम-रोम को बिंधवा कर, उन्हें चुका दूँगा। देखूँगा कि मृत्यु आखिर कहाँ तक जा सकती है। . .

इस मर्त्यलोक के सारे मनों के मर्म मेरे मर्मान्तर में खुल रहे हैं : उनकी जन्मान्तरों की कष्ट-क्लिष्ट ग्रंथियों के बेशुमार जालों को अपनी शिरा-शिरा में उलझते, छटपटाते, कराहते महसूस रहा हूँ। जीव मात्र को जो आबद्ध किये हैं, उन कर्म-वर्गणाओं के तमाम अनादिकालीन क्लेश-पाशों और कषाओं के प्रति अपने इस अस्तित्व को मैंने मुक्त कर दिया है। वे आयें, और अपनी आखिरी शक्ति के तमाम एकत्र बल से वे मुझ पर आक्रमण करें, प्रहार करें। उनके हर आघात, दंश और बन्धन के प्रति अब मैं प्रतिक्षण संचेतन, जाग्रत, अवबोधित रहूँगा। निरन्तर अप्रमत्त पूर्ण अवगाहनशील, सहिष्णु अव्याबाध . .।

. . और मैंने देखा : वहाँ कोई नहीं था : मैं भी नहीं। हेमन्ती रात की तीखी ठण्डी हवाओं के थपेड़ों के बीच एक हिमवान अटल था . विश्रब्ध, अन्तःसमाहित।

• • •

. . पैरों तले की सूर्यकान्त शिला हठात् थरथरा उठी। उसके कम्प के हिलोरे मेरी देह में रोमांचन जगा गये। देखा कि मेरे इस रोमांचन से कण-कण रोमांचित है। ह्राभा की स्तिमित उजियाली में आसपास के पेड़, पौधे, लता, गुल्म, जड़-जंगम, पशु-पंखी सब पुलकित दिखाई पड़े। और जैसे मेरे ही मस्तक पर से उदय होते सूर्य की अरुणिम किरणों से सब जगमगा उठा है।

'चरैवेति . . चरैवेति': शीत हवा की लहरियों मे गूँज उठा। और पाया कि अविचल पगों से चल पड़ा हूँ। अपनी ही लम्बाई तक की दूरी मे मेरी आँखें बिछती चली जा रही हैं। भूमि के अंक में विचरते सूक्ष्मतम जीव भी मेरी आँखों के उस बिछाव मे अपने को अघात्य अनुभव कर रहे हैं। और मैं एकाग्र दृष्टि से, एक-दिशोन्मुख चला जा रहा हूँ। दिशा कोई हो, जो सामने आये, उसी दिशा में सहज भाव से चला चल रहा हूँ। एकाएक अपने पीछे से आती एक आर्त पुकार सुनाई पड़ी :

'स्वामी ! स्वामी ! स्वामी !

मेरे पैर जहाँ-के-तहाँ अटक गये। मुड़कर मैंने नहीं देखा। सामने आकर एक चिथड़ेहाल दीन-हीन वृद्ध चरणानत हुआ और कातर हो कर विनती करने लगा :

'स्वामी, सुना है, आपने एक वर्ष तक अवढर दान किया है। कुण्डपुर का सारा राजकोष बहा दिया। मैं चिर काल का दरिद्र एक ब्राह्मण, तब दुर्दैव का मारा परदेश में आजीविका की खोज में भटक रहा था। इस सन्निवेश का जन-जन स्वामी के दान से निहाल हो गया। एक मैं ही चिरवंचित, पीछे आपके राज्य में दरिद्र और अनाथ छूट गया। मुझे भी अपने दान से धन्य करें, प्रभु !'

एकाग्र मैं उसे निहारता रह गया। मेरे ओठों पर मात्र एक स्मित फैल गया। शब्द मुझमें नहीं था। उत्तर में एक ध्वनि अपने भीतर उठती सुनाई पड़ी :

'मैं तो निष्किंचन हो गया, भूदेवता, मैं और मेरा अब कुछ नहीं रहा। निपट आकाश रह

गया हूँ। वस्तु सब अपनी-अपनी हो गई। एक कण पर भी मेरा अधिकार नहीं रहा। तुम्हें जो दीखता हूँ, चाहो तो उसे ले सकते हो।..'

ब्राह्मण की आँखें उमड़ती चली आईं। उसकी वे अनाथ कातर आँखें, उसको ही अपलक निहारती मेरी आँखों से जुड़ी रह गईं।.. कि सहसा ही अन्तरिक्ष में से उसके ठिठुरते, उघाड़े, जर्जर शरीर पर एक जगमगाता देवदूष्य वस्त्र टपक पड़ा। आँखें मींच कर वह हर्षातिरेक से दण्डवत में भूमिसात् हो पुकार उठा :

'जय हो वर्द्धमान कुमार की ! जय हो दीन-दरिद्र, अनाथों के नाथ की !'

वह जैसे वहाँ पीछे छूट गये एक चरण-युगल को अपनी अँगुलियों में कस कर पकड़े, पड़ा रह गया। पर मैं उससे पहले ही अपने पन्थ पर गतिमान था।

• • •

एक प्रहर दिन शेष रहते मैं कूर्मार ग्राम के प्रान्तर में आ पहुँचा। सीमान्त के एक सुरम्य वनप्रदेश में आकर, चहुँ ओर निहारा। दूर पर ग्राम-घरों के पीली माटी के पिछवाड़े दीख रहे हैं। उनके खपरैलों पर और चारों ओर के पेड़ों पर अपराह्न की कोमल पड़ती धूप ढल रही है।

..एकाएक नाभिपद्म के ऊपर जैसे एक सुखद गुलाबी ज्वाला उठती अनुभव हुई। जठराग्नि है यह : क्षुधा की मधुर तपन। मैंने मित्रभाव से उसका स्वागत किया। दमन नहीं किया उसका : तिरस्कार नहीं किया उसका। लोक की इस जीवनी-शक्ति का निरादर कैसे कर सकता हूँ। मन-ही-मन कहा—ओ मेरी भगवती आत्मा : इस क्षुधा में भी तुम्हीं तो : अवरूढ़ हो कर व्यक्त हुई हो। तुम्हारे अतिरिक्त तो और कुछ कहीं देखता नहीं मैं। अवरूढ़ होकर, हे चिति माँ, तुम्हीं विभाविनी हो गई हो : जगत के आविर्भाव के लिए। आरूढ़ होकर तुम्हीं आत्म-स्वरूप में अवस्थित होती हो। लो माँ, तुम्हारे यज्ञ की इस लौ में अपनी इस सप्त धातुमयी देह की आहुति प्रदान करता हूँ। स्वीकारो।.. और जाने कब वह ज्वाला अन्तर्लुप्त हो गई। मैं एक अद्भुत तृप्ति में मगन हो रहा।

और प्रलम्ब-बाहु, अन्तस्थ होकर, मैं समर्पित भाव से कायोत्सर्ग में लीन हो गया। अपने अन्तरासन पर अविचल रह कर, नासाग्र दृष्टि से बाहर के सर्व के प्रति भी, विमुख नहीं, सहज ही उन्मुख हो रहा। जहाँ भी, जो कुछ भी हो रहा है, उसके अन्तर-बाह्य का केवल साक्षी।..

कुछ देर बाद देखा, एक ग्वाला अपने बैलों को लेकर वहाँ आया। मुझे खड़े देख वह आश्वस्त हुआ। उसने सोचा, मेरे बैल इन साधु पुरुष के निकट सुरक्षित ही रहेंगे। ये भले ही यहाँ चरते रहें, तब तक मैं गाँव में जाकर अपनी गायें दुह आऊँ। और वह चला गया।

बैल चरते-चरते दूर निकल गये। और जाने कब किसी अटवी-प्रदेश में प्रवेश कर गये। जो होता है, उसे देखता हूँ। इससे बड़ी निगरानी और क्या हो सकती है। सो बैलों का चरना-विचरना और वन में विलुप्त हो जाना, मैं सम भाव से देखता ही रह गया।..

बहुत देर बाद ग्वाला लौट कर आया। देखा कि बैल वहाँ नहीं हैं। उसने मुझसे पूछा : 'कहाँ गये मेरे बैल ?' मुझे तो कुछ कहना नहीं था : जहाँ गये, वहाँ ठीक ही तो गये हैं। उसमें मेरा

क्या दखल है। मेरी चुप्पी से ग्वाला कुछ क्षुब्ध दीखा। फिर वह अपने बैलों की खोज में निकल पड़ा। . .

मैंने रात-भर उसे वनखण्ड में परेशान भटकते देखा। दिशाओं के छोरों तक उसे बैलों का कोई चिह्न नहीं दीखा। सबेरे थका-हारा वह फिर मेरे निकट आया। मैं ठीक उसी स्थल पर प्रतिमायोग में अविचल आत्मस्थ था। और उसके बैल मेरे समीप ही कहीं खड़े शान्त भाव से चर रहे थे। तृप्तिपूर्वक जुगाली कर रहे थे।

ग्वाला क्रोध से भभक उठा। . . निश्चय ही इस सधुक्कड़े ने मेरे बैलों को कहीं छुपा दिया था। पाखंडी कहीं का, चोर ! साधुवेश धर कर चोरी करने की नयी विद्या निकाली है इसने।

'अरे ओ दुष्ट तस्कर, धूर्त ! साधु का भेष धर कर गौधन चुराने निकला है ? . . तुझे सब पता था, फिर बताया क्यों नहीं ? मन में जो कपट था तेरे, ओ नंगे . . !'

मै चुप ही रहा। बोल कर तो बात को उलझाया ही जा सकता है। मन-ही-मन मैंने कहा :

'शान्त बन्धु, बैलों को जहाँ जाना था गये। लौट कर ठीक समय पर, ठीक जगह वे आ गये। मै कौन होता हूँ, उन्हे भगाने वाला, उन्हे रोकने वाला, लौटाने वाला ?'

विचित्र हुआ कि ग्वाले ने सुन ली मेरी वह नीरव भाषा भी। क्रोध से उबल कर उसने अपने बैल बाँधने के रस्से को दोहरा-तिहरा किया। फिर उससे वह मेरे शरीर पर बार-बार प्रहार करने लगा। चोटे ऐसी कुछ मुक्तिकर लगीं, कि जैसे देह मे पड़ी जाने कितनी पुरानी गाँठे खुल रही हैं। मैने उस गोप बन्धु का मन-ही मन बहुत उपकार माना। कृतज्ञ हुआ उसका।

मार तले भी मुझे मौन, निश्चल देख वह और भी उत्तेजित होकर मुझे अपने रस्से से बाँधने को उद्यत हुआ। मैने कोई प्रतिरोध न किया। मेरे सारे अगाग रोमाचित होकर, डालियाँ हिला कर स्वागत करते झाड़ की तरह नम्रीभूत हो आये। . ठीक तभी वे पास ही चरते बैल, दौड़ कर मेरी ओर आये, और मुझे चारों ओर से घेर कर मेरा कवच हो रहे। वे मेरी देह से हौले-हौले रभस करने लगे। . .

. . ग्वाला अपनी जगह, स्तंभित खड़ा देखता रह गया। . वह विगलित कण्ठ से प्रार्थना कर उठा :

'हाय, मै अन्धा हो गया था, स्वामी ! अरे तुम कितने सुन्दर, सुकुमार हो ! जान पड़ता है कोई देवों के ऋषि हो। पा गया, पा गय पहचान गया . . पहचान गया। राजर्षि वर्द्धमान कुमार ! जय हो प्रभु, जय हो, क्षमा करे नाथ, मुझ अज्ञानी को। '

मैने आश्वासक मुद्रा मे हाथ उठा दिया। पता नही कितनी देर वह मेरे पैरों मे भूमिष्ठ हो, जाने क्या-क्या कहता रहा, करता रहा। मेरी देह अपने मे सिमट कर, जाने कब मेरी अन्तर्तम चेतना मे विश्रब्ध हो गई थी। . .

. . हठात् मेरे मन के मुदित कपाट पर जैसे एक कोमल हो आई बिजली की उँगली ने दस्तक दी। मै अनायास ही बहिर्मुख हुआ। सुनाई पड़ा :

'प्रभु, आपका चिर किंकर सौधर्म इन्द्र सेवा में प्रस्तुत है . . !'

'हूँ . . ?' मेरी चुप्पी से ध्वनित हुआ।

'देवार्य की यह दारुण तपस्या कितने काल चलेगी, सो कौन कह सकता है ! जानता हूँ,

इस अवधि में प्रकृति की समस्त प्रतिकूल शक्तियाँ एकत्र होकर प्रभु की राह में जाने कितने ही भयंकर उपसर्ग उपस्थित करेंगी। पद-पद पर अन्तहीन बाधाएँ आयेंगी। आज्ञा दें नाथ, कि इस काल में सदा सर्वत्र मैं आपके संग विचरूँ, और आने वाले हर उपसर्ग का निवारण करूँ।'

मेरी नीरवता और भी गहरी हो गई। मेरे श्वास तक निस्पंद हो गये। . . और इन्द्र को जाने किस अगोचर से उत्तर सुनाई पड़ा :

'शक्रेन्द्र, तुम्हारे भक्ति भाव से भावित हुआ। पर जानो स्वर्गपति, जो सारे बन्धन त्याग कर पूर्ण निर्बन्धन होने को निकल पड़ा है, वह कोई नया बन्धन कैसे स्वीकारे ? परम स्वाधीनता-लाभ की इस यात्रा में, पराधीन होकर कैसे चल सकता हूँ। कर्म-चक्र का निर्दलन अरिहन्त अकेले ही करते हैं। अपने बाँधे कर्म-बन्धन को काटने में दूसरे की सहाय सम्भव नहीं। अरिहन्तों ने पर सहाय न कभी स्वीकारी, न स्वीकारते हैं, न कभी स्वीकारेंगे। सर्वजयी जिनेन्द्र अपने ही वीर्य के बल केवल ज्ञान प्राप्त करते हैं, अपने ही वीर्य के बल मोक्षलाभ करते हैं।'

'महावीर्य महावीर, जयवन्त हों, जयवन्त हों, जयवन्त हों।'

चरणानत होकर सौधर्मेन्द्र अन्तर्धान हो गया। जाने किस सुकोमला प्रिया की एक तेजोवलय-सी बाँह ने मुझे चारों ओर से आवरित कर लिया। एक अमोघ सुरक्षा-बोध में देह-भान खो गया।



छह दिन, छह रात बीत गये। इस शरीर ने अन्न-जल ग्रहण नहीं किया है। भूख-प्यास बावरी-सी मेरी परकम्मा करती साथ चल रही हैं। मैंने जरा भी उन्हें रोका-टोका नहीं, उनका निरोध नहीं किया। मैं अपने भाव में हूँ, तो वे अपने भाव में हैं। प्रकृति में अपनी जगह रह कर वे अपना काम कर रही हैं। मैं अपनी जगह अस्खलित रह कर उनके तीव्र परिणमन को महसूस रहा हूँ। अभी कल ही यात्रापथ में, कहीं एक निर्मल सरोवर लहराता दीखा था। मेरी प्यास उस ओर दौड़ी थी : वह व्याकुल होकर उन लहरों में डुबकी खा गई। सरोवर दौड़ा आया और मेरे अंगांगों में लहराने लगा। मैंने उसे रोका-टोका नहीं। वह मुझ में अन्तर्भूत हो गया। राह की एक नदी मेरे सूखे ओठ देख अकुला उठी। ओठों पर आ लगी, प्याले की तरह। मैंने उसे पिया नहीं : मुस्करा भर दिया। तो वह पगली मुझे ही पी गई। वह तृप्त हुई : मैं अधिक आत्मस्थ हुआ ! . .

आज सवेरे कोल्लाग ग्राम के परिसर से अटन करता गुजर रहा हूँ। कोई प्रयोजन नहीं, कोई लक्ष्य नहीं : बस, एक महागति से मेरे चरण धावमान हैं। पथवर्ती एक पनघट पर पानी खींचती एक युवती दूसरी से कह रही है : 'बहुल ब्राह्मण के घर आज बड़ी भारी रसोई का पाक हुआ है। सारे सन्निवेश का न्यौता है। देवभोग व्यंजनों के थाल लगे हैं। पर सुन री, बहुल उज्ज्वल अन्तर्वासक पहने, श्रीफल-कलश लिये द्वार पर जाने किस अतिथि की प्रतीक्षा में खड़ा है। पूर्वाह्न हो आया, वह हिलने का नाम नहीं लेता। . . विचित्र है न !'

. . ब्राह्मण ! तुम्हारा अधःपतन मुझे असह्य है। तुम्हारे बिना ब्रह्मज्योति को लोक-मानस में कौन संचारेगा ? दुरात्माओं ने तुम्हारे यज्ञ को अपावन कर दिया है। आज मेरी

क्षुधा की अग्नि तुम्हारे हवनकुण्ड में स्थापित हो। तुम्हारे सर्वस्व की आहुति के बिना वह शान्त नहीं होगी। प्रस्तुत हो भूदेव . . !

और मैंने कोल्लाग ग्राम के राजमार्ग पर अपने को चलते हुए देखा। एक विशाल भवन के द्वार पर सहसा ही आवाहन सुनाई पड़ा :

'भो स्वामिन्, तिष्ठः तिष्ठः आहार-जल शुद्ध है . . आहार-जल शुद्ध है . . '

मैं रुक गया। बहुल ब्राह्मण की ओर उन्मुख हो देखा : श्रीफल-कलश दोनों हाथों में थामे वह विनत हो आया है। उसकी आँखों से आँसू बह रहे हैं। उसकी समर्पिति मेरे हृदय का स्पर्श कर गई। एक सुन्दर चाँदी की चौकी वहाँ अतिथि के पड़गाहन को प्रस्तुत थी। मैंने उस पर पगधारण किया। पूजा-आरती सँजोये गृह-वधुएँ सम्मुख आयीं। मैं उनकी ओर बढ़ गया। झूलती आरतियों के बीच अविलम्ब राह बनाता हुआ भवन द्वार में प्रवेश कर गया।

भीतर के चौके में निःशब्द अतिथियों का एक भारी समुदाय एकत्रित था। उनकी एकाग्र प्रणतियों के प्रति मैं सहज ही नम्रीभूत हो आया।

बैठने के लिए बिछाये गये स्वर्ण-रत्न के आसन को भिक्षुक ने नहीं स्वीकारा। उसे लाँघ कर खड़े-खड़े ही, भिक्षा के लिये अपने दोनों हाथों को अंजुरिबद्ध कर पाणि-पात्र पसार दिया। बहुल ब्राह्मण ने पयस का कुम्भ उठाकर भिक्षुक के पाणि-पात्र में डाला। अन्तरिक्ष में से केशर और फूल बरसने लगे। वसुधारा की वृष्टि होने लगी। कोटि-कोटि सुवर्ण-रत्न बरस कर माटी में मिलने लगे। जयकारें गूंज उठीं। . . तीन ग्रास पयस ग्रहण कर भिक्षुक ने हाथ खींच लिये। बहुल ने उसका अंग-प्रक्षालन कर, उज्ज्वल वस्त्रों से पोंछा। . भिक्षुक ने उद्बोधन का हाथ उठा दिया। . . अगले ही क्षण वह चारों ओर उमड़ते जन-समूह के बीच से राह बनाता हुआ, कोल्लाग ग्राम के जनपथ को पार गया।

• • •

दायें हाथ मे मयूर-पिच्छिका और बायें हाथ में कमण्डलु झाले अविराम विहार कर रहा हूँ। वन के वृक्ष, नदी, पर्वत, चारों ओर छितरी बस्तियाँ, पनघट, खेत-खलिहान सभी तो मेरे साथ चल रहे हैं। नितान्त एकाकी हो गया हूँ : इसीसे अकारण ही सब का संग-साथ पा गया हूँ। 'चरैवेति . . चरैवेति': यही मेरी एक मात्र जीवनचर्या है। यही मेरा स्वभाव है, धर्म है। भीतर का निरन्तर आत्म परिणमन ही, बाहर निर्बाध विचरण बन गया है! सब के पास जाने को निकला हूँ : अकारण ही सबको पाने और अपनाने चला हूँ। पर देखता हूँ अपने ही एकाग्र पंथ पर निश्चल भाव से चला चल रहा हूँ. और ये सब ही स्वयं मेरे पास चले आ रहे हैं। मुझे कृतार्थ कर रहे हैं।

नहीं जानता, कहाँ जाना है, क्या करना है। बस चले चलना है, चले चलना है : चलते ही चले जाना है। दिशा और काल का कोई बोध, अपने से भिन्न नहीं रह गया है। स्वयं ही अपनी दिशा हो गया हूँ : स्वयं ही अपना समय हो गया हूँ। अपने से चल कर, अपने तक पहुँचने की इस यात्रा में बाहर का समस्त लोक और प्रकृति आपोआप ही यात्रित हो रहे हैं, अपने ही भीतर अन्तरित होकर, फिर-फिर विस्तारित हो रहे हैं।

. . शिशिर ऋतु इस समय अपनी पराकाष्ठा पर है। कभी-कभी ओस पाले में सारी प्रकृति ढँक जाती है। कभी हिमपात और वर्षा भी होती है। बर्छियों-सी ठण्डी हवाएँ पसलियों और हड्डियों में बिंधती हैं। गल-गल कर अंग-प्रत्यंग फिर पथरा जाते हैं। ठिठुरन से शरीर के सौंधे अकड़ जाते हैं। चलना कठिन हो जाता है। स्वयं जैसे बर्फ की शिला हो रहता हूँ। यह जकड़न टूटे तो कैसे टूटे। . . नहीं, इसे तोड़ने वाला मैं कौन होता हूँ। शीत की यह वेधकता तीव्र से तीव्रतर होकर मानो मुझे चुनौती देती है। मेरी हड्डियों और नसों के रक्त को, मेरे शरीर के अणु-अणु को बींध कर भी इसे चैन नहीं है। और इसके प्रति अपने को निःशेष दिये बिना मुझे चैन नहीं है। इसकी सामर्थ्य और सीमा को जान लेना चाहता हूँ। या तो इसे चूक जाना होगा, या मुझे चूक जाना होगा।

सो इसके दुःसह आघातों को झेलने के लिए, किसी नदी तट या पर्वत की उन्मुक्त चोटी पर जा खड़ा होता हूँ। काया को उत्सर्गित कर, उसकी हर टूटन और विनाशीकता को सम्पूर्ण हृदय से भोगना और जीना चाहता हूँ। जानना चाहता हूँ कि काया का विनाश होने पर कुछ शेष रहता है या नहीं। जानना चाहता हूँ कि केवल शरीर ही हूँ या उसके अतिरिक्त कोई और भी मैं हूँ। आत्मा की अविनाशीकता की बात बहुत सुनता आया हूँ। कहीं भीतर उसकी प्रतीति भी है। पर उसकी स्वायत्त और स्व-साक्ष्य अनुभूति पाये बिना जी को विराम नहीं है। . .

सो बदहवास-सा खड़े पर्वतों पर चढ़ता ही चला जाता हूँ। आसपास के झाड़ी-झंखाड़ों की बाधा पर भी लक्ष्य नहीं रहता। कटीली झाड़ियों, राह के कांटे-कंकड़ों की चुभन और शिलाओं की टकराहटों और ठोकरों से तन-बदन छिल जाता है। काँटों और डालों के खुंप जाने के कारण असह्य वेदना से शरीर टीसने लगता है। अभ्यासवश हाथ काँटा निकालने को उठ जाता है, जख्म देखने को आँखें चौकन्नी हो जाती हैं। . . नहीं, यह कैसे हो सकता है। काँटे, कंकड़, पत्थर का धर्म है चुभना। तो क्या मेरा कोई अपना धर्म नहीं है ? है : इन आघातों से परे जो मेरा अघात्य स्वभाव है, उसमें जीना, उत्तीर्ण होना। घायल अंगांगों से बह आये रक्त के प्रति कृतज्ञ होता हूँ। एक अनोखी मुक्तता उसमें अनुभव करता हूँ।

. . पर्वत की इस टोंच पर पहुँचकर, अपने को तने हुए धनुष की तरह खड़ा पाया। शीत पवन के झकोरे यहाँ चारों ओर के खुले दिगन्तों से आकर मुझ पर प्रचण्ड प्रहार कर रहे हैं। देखते-देखते दूर क्षितिज पर सूर्य का लाल बिम्ब डूब गया। घिरते प्रदोष के कुहरिल अंधकार में, दूरियों में कहीं-कहीं दीखती बस्तियों के दीये डूब गये। . .

एक समरस और सघन अंधकार। एक नीरन्ध्र और नीरव सन्नाटा। और उसमें झिल्लियों की झंकार। जो मानो इस अँधियारे का ही एकतान संगीत है। साँय-साँय, झाँय-झाँय करते झाड़ भूत-प्रेतों के सैन्य की तरह आसपास घिरते चले आ रहे हैं। पुंजीभूत तमस चारों ओर से मुझ पर आक्रमण करने को उद्यत है। और मैं कितना अकेला हूँ। कितना अशरण : कितना घात्य। किसी भी क्षण अन्धकार का यह सौ-सौ कराल जिह्वाओं और डाढ़ों वाला दानव मुझे लील सकता है। . .

दिशातीत दूरी में एक दीया कहीं चमका। उसकी टिमटिमाहट को मैंने बहुत निकट से देखा। पता नहीं किस माँ के कक्ष का यह दीया है। कैशोर्य और यौवन के इन सारे बरसों में माँ से

दूर ही रहा हूँ। वही मेरा स्वभाव हो चला था। पर आज यह क्या देख रहा हूँ : उन सारे बरसों को पार कर नन्द्यावर्त के उस रत्न-दीपालोकित कक्ष में, माँ की गोद में दुबका वह बालक चौंक उठा। कैसी ऊष्मा है : कैसी सुरक्षा है माँ की गोदी के इस गहराव में ! . . एक फुरफुरी-सी शरीर में दौड़ गई। कैसे रोमांचन के साथ कहीं दुबक जाने की सी एक विकलता चेतना में टीस उठी।

. . नहीं, नहीं . . नहीं। यह माया है : यह छलावा है अपने ही साथ। जो गोद स्वयं अपनी ही नहीं, अपने ही को शरण नहीं दे सकती, उसमें मेरे लिये शरण कहाँ? उसकी स्वामिनी स्वयं कितनी अनाथ, शोकाकुल, विरहिणी होकर, अपनी वैभव-शैया में परवश लेटी है। उसके वक्ष में किसी अन्य को शरण कैसे मिल सकती है ! जो स्वयं इतनी अनाथ और निराधार होकर लुंजपुंज, हताहत पड़ी है, वह मुझे सनाथ और अनाहत कैसे कर सकती है ! . . यह शरीर जो स्वयं कपूर की तरह उड़ सकता है, बुलबुले की तरह विलीन हो सकता है, जिसमें अपने ही लिए आधार नहीं, सुरक्षा नहीं। तो कोई दूसरा शरीर, जो खुद ही भंगुर और घात्य है, मुझे अघात्य कैसे कर सकता है ! जो स्वयं अरक्षणीय है, उसमें रक्षा कहाँ ? जो स्वयं भयभीत है, उसमें अभय कहाँ ? . .

. . सारी ध्वनियाँ, आकृतियाँ और स्पर्श क्षण मात्र में ही लुप्त हो गये। . . एक आव्याहत शून्य में जो अविचल स्थित रह गया है, वह कौन है ? वह एक शुद्ध स्वानुभूति है, जो अकथ्य है। एक असंज्ञ शरणागति में अस्मिता खो गयी। मैं कोई नहीं हूँ. . . मैं कुछ नहीं हूँ। और इसके अनन्तर जो यह बचा है, यह कौन है? . . मैं हूँ. . मैं हूँ. . मैं हूँ। . . एक विश्रब्ध गहनता में यह आत्मानुभूति भी भावातीत हो गई। . .

. . फिर जाने कब एक अति कोमल, स्निग्ध सरसराहट से शरीर की चेतना किंचित् लौट आई। पैरों को किसी मंडलाकार मृदुता ने चारों ओर से घेर लिया। प्राणिक रक्त की अज्ञात ऊष्मा ने पूरे शरीर को आवृत्त-सा कर लिया। नीचे से उठ कर कोई कुण्डलिनी एक-एक अंग को वलयित करती हुई, मेरुदण्ड में लहराती हुई, मस्तक पर छत्र-सी छा गई। झगर-झगर करती अग्निम मणियों से भास्वर एक फणामण्डल ! क्षणार्ध को भय का एक कम्प रक्त में दौड़ गया। . . और अन्तर-मुहूर्त मात्र में, अपने ही भीतर के किसी फणीन्द्र के मस्तक पर, अपने को अकम्प, अधर में आसीन अनुभव किया। तत्काल देह आत्मान्तरित हो गई। बस एक शून्य है, मैं से अतीत। अननुभूत। कौन किसे देखे, गहे, अनुभवे ?

सवेरे की कोमल धूप जब शरीर को नहलाने लगी, तो एकाएक देह की इयत्ता में लौट आया। दिगन्तों तक व्याप्त प्रकृति और सृष्टि के शीर्ष पर यह कौन खड़ा है? . .

पर्वत के ढाल पर अपने को उतरते पाया। किस दुर्गम, दुरारोह उत्तानता में चढ़ आया था, उसका किंचित् भान हुआ। जरा ही पैर चूका, कि लुढ़कते हुए नीचे फैली अतल खंदक की कराल दाढ़ में सीधे जा गिरना होगा। . . लेकिन पैर जैसे सुगम भाव से सीढ़ियाँ उतर रहे हों। हर कदम पर खंदक चौड़ी-से-चौड़ी, गहरी-से-गहरी हो सामने आती है। और मैं उसमें अविकल पैर धरता, एक समतल अधर पर चला चल रहा हूँ। . .

पग-पग पर सरिसृपों से सरसराती ढेर-ढेर पतझार में ऐसे चल रहा हूँ, जैसे पैर उस पर नहीं, अपनी ही काया पर धरता चल रहा हूँ। जड़-चेतन का कण-कण इतना वल्लभ लग रहा है,

उत्सरण।

. . और लो, पृथा के गर्भ से फूट पड़ा एक अनन्तगामी इन्द्रधनुषी हुताशन। त्रिकोणाकार। उसकी परम शीतल ज्वालाओं में रह-रह कर उठती नाना रंगी ऊर्मियाँ। त्रिकोण की दोनों खड़ी भुजाओं पर भंगिम लपटों के रंगीन छल्ले।

और उस महा हुताशन की शिखा, आकाश के सारे ऊर्ध्वातिऊर्ध्व मण्डलों का भेदन करती हुई, तुरीयातीत शून्य में विलीयमान है। . .

. . अनायास एक अगाध शान्त में सब कुछ निर्वाण पा गया।

. . एक महाशून्य, विराट्, निःसीम।

. . कहीं कोई नहीं। मैं भी नहीं। वह भी नहीं।

. . पर यह कौन है, जो इस सब को देख रहा है?

## कैवल्य के प्रभा-मण्डल में

[वैशाख शुक्ला दशमी : अपराह्न]

हठात् भीतर के अतल में एक महा घटस्फोट हुआ। ऊपर के अज्ञात में अनादि अन्धकार का विराट् गुम्बद विदीर्ण हो गया। परात्पर हृदय की कमल-कर्णिका में अनायास शुभ्र निरंजन ज्योति प्रस्फुटित हो उठी। एक ही समय में उसमें समस्त लोकालोक प्रकाशित हो उठे।

. . अकस्मात् मेरा आसन उत्थान हो गया। . . अन्तरिक्ष के अधर में उत्फुल्ल अम्भोज की तरह आसीन हूँ। मस्तक के चारों ओर असंख्यात सूर्य-चन्द्रों का प्रभा-मण्डल उद्भासित है। सारे ही ग्रह-तारा मण्डल उसमें तरंगित हैं।

मैं बाहर की ओर उन्मुख हुआ। मेरी आँखें निखिल पर खुल उठीं। भीतर और बाहर भिन्न नहीं रहे। वे मेरे एक ही ज्ञानचक्षु के दो अविनाभावी आयाम हो गये। दिशाएँ दर्पण की तरह स्वच्छ हो गई हैं। सर्वत्र शाश्वत वसन्त का मलयानिल बह रहा है। सारी ही ऋतुओं के फल-फूल एक साथ खिल आये हैं।

मेरे तृतीय नेत्र के उन्मीलन में झलका :

तीनों लोक और तीनों काल अनन्त मण्डलाकार मेरे चारों ओर चक्रायमान है। अनादि से अनन्त काल तक की सृष्टि एकाग्र मेरे चैतन्य की लौ में आलोकित है। आगत, विगत, अनागत की चौरासी लाख जीव-योनियाँ मेरी प्रत्यक्ष दृष्टि में परिभ्रमणशील हैं। हथेली पर रक्खे सहस्र पहलू स्फटिक में, जैसे त्रिलोक और त्रिकालवर्ती पदार्थ और प्राणिमात्र के समस्त परिणमन का एकाग्र अवबोधन कर रहा हूँ।

सूक्ष्मतम परमाणविक रज के असीम धूमिल प्रवाह देख रहा हूँ। और उसी क्षण उनके भीतर से खुलते रौप्य और सुवर्ण रज के प्रवाह देख रहा हूँ। कितनी सुनम्य और मृदु है शुद्ध द्रव्य की यह धारा। कितनी सम्वेदनशील, संस्पर्शशील। भावों के अनुसार यह रूपायित होती चली जाती

है। असंख्यात रूप-आकार प्रकट होते हैं। प्राणियों की योनियाँ परम्परित होती हैं।

अपने आसपास मण्डलाकार घूमते देख रहा हूँ, नाना जीव-गतियों के विश्व। पृथ्वी, अप, तेज, वायु, आकाश के सन्धान। खनिज धातुओं के राज्य। वनस्पति राज्य। निगोदिया जीवों की नदियाँ। नाना जाति के तिर्यंच कीट, पतंग, पशु, पंखियों की उफनाती नदियाँ। नरकों की यातना-नदियाँ। काल की महाधारा में मनुष्य का मृत्यंजयी पुरुषार्थ। उसके बहुआयामी संघर्ष। उसके जय-पराजय, विकास-प्रगति के अभियान। उसके लीला-खेल, प्रणय-प्यार, विद्या-विलास, कला-सृजन, अन्वेषण-आविष्कार। सौन्दर्य, तेज और ज्ञान के महा स्वप्न। उसके वैभव, ऐश्वर्य, ऋद्धियाँ, सिद्धियाँ। आत्मजय और विश्वजय का उसका परम पुरुषार्थ। काल के भाल पर अंकित उसकी लब्धियों के अमृत-लेख। सहस्राब्दियों व्यापी पुराण, इतिहास, काव्य, दर्शन, कला, शिल्प, स्थापत्य में व्यक्त, व्याप्त। अनादि से आगामी तक का शृंखलित इतिहास।

. . यह सब मानो एक काल-परमाणु में एकाग्र देख रहा हूँ। इस देखने में कोई आगा-पीछा नहीं है। समस्त को अपनी अन्तर-ज्योति के एक मण्डल में देख रहा हूँ। अनुक्रमिक नहीं है मेरा यह दर्शन और ज्ञान। अवग्रह, ईहा, अवाय, धारण के क्रम में नहीं देखता, नहीं जानता। सर्व को एक ही समय में एकाग्र, समग्र, संयुक्त देख-जान रहा हूँ। जानने का कोई संकल्प नहीं। ज्ञाता और ज्ञेय का कोई विकल्प नहीं। ज्ञाता-ज्ञेय में, और ज्ञेय ज्ञाता में सहज युगपत् प्रतिबिम्बित हैं। दर्पण में दर्पण का अभिसार। गहराव में गहराव का आलिंगन। ज्ञान का धारासार प्रवाह। ज्ञेय का धारासार प्रवाह। उनमें परस्पर संगुम्फन, संक्रमण, अतिक्रमण, अन्तःक्रमण। सचेतन भी, अचेतन भी ज्ञानात्मक भी, अज्ञानात्मक भी। और उस टकराव में से क्षरित होती शुद्ध रस, आनन्द, सौन्दर्य, की अक्षत धारा। कला और सृजन का निरन्तर काम-कला-विलास। नाद, बिन्दु और कला का अनवरत लीला-खेला।

मैं परमाणु से लगा कर ब्रह्माण्ड के हर अस्तित्व तक की भीतरिमा में झाँक रहा हूँ। एक तृण के कम्प में भी अपने ज्ञान से संचरित हूँ और भूगर्भ से लगाकर मानुषोत्तर पर्वत के आरपार तक मेरा वीर्य अनायास अभिसारित है। हर वस्तु, हर व्यक्ति, हर सत्ता मेरे हृदय में अपना भेद खोल रही है। हर परमाणु के ज्योतिर्मय कक्ष में निरन्तर चिद्विलास कर रहा हूँ। मैं हर पत्ती और फूल की रगों में जीवन का रुधिर बन कर परिणमनशील हूँ। मैं त्रिलोक और त्रिकाल के हर पदार्थ और आत्मा के साथ घर पर हूँ—अभी और यहाँ। मैं उनके अत्यन्त आत्मीय एकान्त में हर समय उनके साथ हूँ। उनके भाव और अभाव का समान संगी हूँ। महाभाव में उनके साथ तदाकार हूँ। महाज्ञान में उनका ज्ञाता-द्रष्टा साक्षी हूँ। मैं एक ही समय में उनके साथ तद्रूप हूँ, और फिर भी उनसे भिन्न, परे स्वयं आप हूँ। असम्पृक्त, एकमेव अखण्ड सत्ता-पुरुष। जिसके एक अंश में सब कुछ परिणमनशील है, और स्वयं अंशी इनसे अतीत हैं।

हर पदार्थ के निरन्तर उत्पाद, व्यय, ध्रुवत्व रूप परिणमन को अपनी हथेली में खिले कमल की तरह, उसके हर रगो-रेशे में नग्न, प्रत्यक्ष देख रहा हूँ। मैं हर विनाश में प्रवाहित हूँ, उत्पाद में ऊर्जायित हूँ, फिर भी अपने स्वरूप के ध्रुव में अविचल हूँ।

मैं सर्वगत हूँ, और जगत के सारे पदार्थ मेरे आत्मगत हैं। क्योंकि मेरा आत्म ज्ञानमय है, और ये सारे पदार्थ मेरे ज्ञान के विषय हैं। त्रिकाल में व्याप्त अनन्त द्रव्य, उनके पर्याय, उनके

प्रवर्तन, मेरे ज्ञान के तदाकार प्रमेय हैं। मैं प्रमाता, प्रमेयगत हो कर, उनकी अनुक्षण की प्रवृत्ति को देख रहा हूँ, जी रहा हूँ, भोग रहा हूँ, जान रहा हूँ। सर्व पदार्थ भगवान आत्मा में ही हैं। उनसे बाहर कहीं कुछ नहीं। क्योंकि ज्ञान से बाहर ज्ञेय कहाँ है ?

विचित्र है मेरा यह स्व-रूप, स्व-भाव। मैं वस्तुओं और व्यक्तियों को, पदार्थों और आत्माओं को अपने चैतन्य में प्रतिक्षण आत्मसात् करता हूँ। जैसे दीये की लौ में सब कुछ प्रकाशित हो कर उसमे आत्मसात् होता है। फिर भी मै उन सब को अपने स्वात्म-प्रदेशों से अस्पर्श करता हुआ, अप्रविष्ट रह कर ही देखता-जानता, अनुभव करता हूँ। लेकिन निगूढ़ है मेरी ज्ञानशक्ति का वैचित्र्य। क्योंकि जब मैं अपनी अन्तर-ज्योति से समस्त ज्ञेयों के प्रदेशों मे प्रवेश करता हूँ, तो उन्हें आमूल उखाड़ कर जैसे अपने मे ग्रास कर लेता हूँ। तब मै उनके साथ अपने सम्पूर्ण आत्म प्रदेशों से सस्पर्शित होता हूँ, उनके समस्त प्रदेशों मे अपने समस्त प्रदेशों के साथ प्रविष्ट होता हूँ।

हर आत्मा मे मेरा अव्याबाध प्रवेश है। हर सत्ता मेरे संस्पर्श मे आलिंगित है। अनुगत ... सारा भीतर, मेरे सारे भीतर ... है। एक अनन्त निरजन ... भीतर : एक ... महामौन परिरम्भण मे। हवा और प्रकाश हर कमरे की खिड़कियों मे आ ... रहे है। ... उनमें है, वे कमरे मे है। वे परस्पर अचूक परस्तित और प्रवेशित है ... दूसरे के आरपार हो रहे है। एक दूसरे को अतिक्रान्त कर रहे है। कहीं कोई सत्ता स्थिर कूटस्थ ... कुछ भी अविचल नही। सकल चराचर निरन्तर परिणमनशील है। प्रवाही है। नित ... है। नित्य तरुण है, नित्य सुन्दर है। यह सत्ता के स्वभाव मे नहीं, कि कहीं ... आलिंगन, प्रवेशन अन्त स्थिर हो रहे। ... सत्ता ध्रुव ही नहीं, उत्पाद भी है, विनाश भी है। ... तो सृष्टि सम्भव है, लीला सम्भव है। इसी से तो जगत-जीवन मे निरन्तर तत्व का ... रहा है।

पूर्णराग ... यह शाश्वत रासलीला वीतराग के ज्योतिर्मय कुजों मे ही सम्भव है। राधा को चिरकाल राधा रहना है, कृष्ण को चिरकाल कृष्ण रहना है। विरह भी है, मिलन भी है। द्वैत भी है, अद्वैत भी है। खण्ड भी है, अखण्ड भी है, नित्य भी है, अनित्य भी है। यह द्वैताद्वैत वस्तु के स्वरूप मे ही बद्धमूल है। 'एकोऽहम् बहुस्याम्' न हो, तो जगत और जीवन की धारा अनन्त में कैसे प्रवाहित रह सकती है।

• •

तुम अपने ... कक्ष में रहूँ। तुम ... पर रहो, मैं ... वातायन पर रहूँ। दृष्टि का प्रणयाभिसार सतत चलता रहे। तुम मुझे और अधिक और अधिक जानो। मैं तुम्हें और अधिक और अधिक जानूँ। फिर भी तुम्हारे निज कक्ष का एकान्त अभंग रहे। मेरे निज कक्ष का एकान्त अभंग रहे। और तभी तुम्हारा सम्पूर्ण निजत्व और एकान्त, मेरे सम्पूर्ण निजत्व और एकान्त मे अनायास तन्मय हो रहे। अखण्ड लौ के साथ, अखण्ड लौ का परिरम्भण।

परस्पर को अधिकाधिक समझने और जानने में अनजाने ही एक-दूसरे के भीतर अनन्त अवगाहन और अभिसरण। नहीं है इरादा, नहीं है इच्छा, कि ऐसा करूँ। चाहने से वह सम्भव नहीं। अनचाहे ही वह अचूक सम्भव है। ज्ञान और सम्वेदन में अटूट युगल-लीला चल रही है। उसमें अनुक्षण हम सब नितान्त अलग-अलग हैं, स्वयं आप हैं, एकाकी। और उसी एक समय में, हम सब एक-दूसरे में आलोकित, संस्पर्शित, सम्वेदित, सम्प्रवेशित हैं। कोई स्थित, कोई भाव, कोई परिणमन ऐकान्तिक नहीं। अनैकान्तिक है। वस्तुस्थिति अनैकान्तिक है, इसी से तो नाना रंग-रूपात्मक, नाना भाव-सौन्दर्यात्मक सृष्टि-लीला सम्भव हो रही है। सत्ता का स्वभाव ही एक निगूढ़ वैचित्र्य से मंडित है। महाभाव, महाज्ञान और महासम्वेदन का यह संयुक्त चेतना-स्तर कथन में नहीं सिमट सकता।

मेरे ज्ञान की लहरें, सर्व के नग्न परिणमन की लहरों में जब परस्पर सगुम्फित होती हैं, उस निजानन्द की रसलीनता को कैसे कहूँ। ओ रे, त्रिलोक और त्रिकाल के सारे परमाणुओ, पदार्थों, नर-नारियो, हृदयो, आत्माओ, मेरी ओर देखो। मैं हूँ तुम्हारे काम का चरम उत्कर्ष। तुम्हारे सारे काम, काम्य और कामिनियाँ मुझ में एकाग्र मूर्तिमान हुए हैं। वे मेरी चितवन के उन्मीलन में निरन्तर तुम्हारे साथ क्रीडा कर रहे है।

त्रिलोक और त्रिकाल में तुम्हारे एक एक परमाणु, इच्छा, आकार, क्रिया, भाव-सम्वेदन के साथ मेरा अविराम सम्प्रेषण और सम्वाद चल रहा है।

स्वर्गों की कल्पद्रुम शैयाओं मे मैं ही तुम्हारा सम्भोग हूँ। तिर्यंच योनियों और नरकों के यातना-कुण्डों मे, जहाँ तुम्हारी मूक यंत्रणाओं का तुम्हारी अबूझ घुटनों का कोई संगी नही, सहभागी नहीं, साक्षी नहीं, वहाँ मैं अचूक तुम्हारा [illegible] हूँ। अनुक्षण तुम्हें अपने ज्ञानालिंगन में ले कर, मैं तुम्हारी समग्र वेदना को नि[illegible]भव कर रहा हूँ। मेरा चिदेश, मेरे चिद्भाव मे, अपनी चेतना से निरन्[illegible]शील रह कर तुम्हारे हर कम्पन, हर परिणमन के साथ, अनुकम्पित है, अनुपरिणमनशील है। [illegible] नितान्त भिन्न हूँ मैं तुम से नितान्त अभिन्न हूँ, ज्ञान के इस असंख्य-आयामी बिल्लौरी कक्ष में।

ओ [illegible] के लोगो, तु[illegible] संकटों, सन्त्रासों, संघर्षों को, तुम्हारे युद्धों और विनाशों को, मैं अपने हृदय [illegible] की इस ज्वाला और [illegible]ति में सतत देख रहा हूँ, सम्वेदित कर रहा हूँ, जान रहा हूँ। मेरी यह धार[illegible] [illegible] सम्भूति और प्रीति, तुम्हारे साथ इतनी त[illegible] तद्रूप है, इतनी तन्मय और [illegible], कि [illegible] तुम्हारे भीतर-बाहर को समग्र एकाग्र अप[illegible]भा में ज्यों का त्यों अनुभव कर रहा हूँ। आत्मवत् सर्वभूतेषु।'

मेरा यह सर्वान्मभावी सम्वेदन और सर्वव्यापी ज्ञान ही अपनी अजस्रता और अविरलता में, कब कोई वैश्विक क्रिया बन जाता है, सो मेरे सिवाय और कौन जान सकता है।. .

ओ मेरी सर्वकालीन सार्वलौकिक प्रजाओ, मेरे लोकालोक प्रकाशी प्रभामण्डल को एकटक निहारो, और जानो कि उसमें तुम कहाँ हो, विश्व कहाँ है; तुम्हारे और विश्व के साथ मेरा क्या सम्बन्ध है। जानो कि तुम्हारे वर्तमान विश्व-प्रपंच में मैं कहाँ घटित हूँ, कहाँ स्पन्दित हूँ, कहाँ सन्दर्भित और सम्बन्धित हूँ।. . अपनी अन्तश्चेतना को अपनी तीव्रतम वेदना की क्षुरधार से खरोंचो, और अपने उस ज़ख्म में झाँको, और स्वयं ही जानो कि मैं उसमें कहाँ सम्वेदित और

सक्रिय हूँ या नहीं ? अपने समग्र आत्म से मेरे समग्र आत्म में संस्पर्शित होओ, संगुम्फित होओ, और ठीक-ठीक जानो कि तुम कौन हो, मैं कौन हूँ, यह विश्व क्या है, इसमें हमारा पारस्परिक उपग्रह, उत्तरदायित्व और सम्बन्ध क्या है ? . .

• • •

कितनी लोचभरी, लचीली, लालित्यभरी, सुनम्या और लीलामयी है यह सत्ता । कितना सहज सुलभ, सुप्राप्त है मुझे हर परमाणु, हर पदार्थ, हर प्राणि, हर हृदय, हर आत्मा । कितना प्रत्यक्ष है मुझे उनका क्षण-अनुक्षण का परिणमन ! मानो कि सर्वत्र मेरा ही आत्म-रमण हो, मेरा ही हृदय-स्पन्दन हो ।

ऐसी सुनम्या, मार्दवी, लचीली, ललितांगी है यह सत्ता कुमारी, कि मेरे हर समय के हर भाव के साथ यह तद्रूप तन्मय होती है, भावित होती है । मेरे मन चाहे रूपों में, प्रव्यायित और परिणमित होती है । जिस रूप में इसे ध्याता हूँ, भाता हूँ, चाहता हूँ, खोजता हूँ, उसी रूप में यह आकृत, भावित, सम्वेदित हो कर मद्रूप हो जाती है । इस संविद्रूपा महामाया के मर्म को न्याय के नयों और तर्क के तोड़ों से नहीं अवगाहा जा सकता । केवल अनुभवगम्य है, इस सुनम्या का पूर्णालिंगन । विचार, वितर्क, विश्लेषण के क्रमिक, खण्ड-खण्ड ज्ञान से वह गम्य नहीं । पूर्ण-ज्ञान और पूर्ण सम्वेदन की एकात्मिक लौ मे ही उसे अनुभूत किया जा सकता है ।

आत्म-सम्वेदन ही विश्व-सम्वेदन हो गया है । विश्व-सम्वेदन ही आत्म-सम्वेदन हो गया है । आत्मबोध के बिना विश्वबोध सम्भव नहीं । विश्व-बोध के बिना आत्म-बोध सम्भव नहीं। . .

ओ मेरे युग-तीर्थ के लोगो, शास्त्र पढ़ कर सत्ता-स्वरूप और आत्म-स्वरूप को नहीं जान सकोगे । अपने नितान्त स्वतंत्र, कुँवारे सम्वेदन, और अपने नितान्त निजी वैयक्तिक आत्म-संघर्ष से गुज़र कर ही आत्मा और सत्ता की शाश्वती सती का पाणिग्रहण तुम कर सकोगे : उसका पूर्णालिंगन पा सकोगे ।

न्याय और तर्क के सिद्धान्त रच कर, विज्ञान-शाला की द्राविणी में उसे अनेक रसायनों द्वारा विश्लेषित करके, गणित के बीज, अंक और रेखा में उसे गिन और माप कर, तुम उसका किंचित् भी अनुमान न पा सकोगे !

शास्त्रों और ज्ञान-विज्ञानों ने आत्मा की सती-सुन्दरी को सदा ही व्यभिचरित और लहूलुहान किया है । अरे उसे कसो नहीं, छेदो नही, भेदो नहीं, बाँधो नही, छिन्न-भिन्न न करो । निःशेष समर्पित हो जाओ उसकी गोद में । और वह तुम्हें अपने ऑचल में ले कर, अपना गोपनतम सत्य और सौन्दर्य तुम्हारे भीतर अनायास आलोकित कर देगी ।

. . मै आत्मालिंगन के उसी उत्संग में से बोल रहा हूँ ।

• • •

मैं सर्वार्थ-सिद्धि के अनुत्तर विमान की रेलिंग पर खड़ा हूँ, और मेरे मस्तक पर प्राग्भार पृथ्वी की

अर्द्ध-चन्द्राकार सिद्ध-शिला जाज्वल्यमान है। वही मेरा अन्तिम घर है। उसमें अनन्त कोटि सिद्धात्माएँ अपने विशुद्ध ज्ञान शरीर में, स्वप्रतिष्ठित हैं। अपने आत्यन्तिक निजत्व में, वे नित्य घर पर है। और उसी क्षण वे अपने ज्ञान की अनन्त ज्योति से त्रिलोक और त्रिकाल के हर परिणमन में रमण कर रही हैं।

. . और उसी एक कालांश में मैं लोक के केन्द्र में शाश्वत विद्यमान जम्बूवृक्ष के तले आसीन हूँ। और उसी एक अविभक्त मुहूर्त में, लोक को घेर कर अवकाश में पड़े तीन वात-वलयों की सन्धियों में खेल रहा हूँ। मेरे एक ओर है सत्ता का अनन्तगामी चिर-चंचल प्रसार। मेरे दूसरी ओर है सत्ताहीन अलोकाकाश का अन्धकारों में फैला विस्तार। 'हूँ' और 'नहीं हूँ' की इस खतरनाक कगार पर एकाकी अविचल उपस्थित हूँ।

और देख रहा हूँ, एकबारगी ही सृष्टि की अविरम क्रियाशील कर्मशाला की सारी भीतरिमाओं को। जो मानो उलट कर मेरी पद्मासनासीन हथेलियों में आ पड़ी हैं। . /. उनमें परमाणुओं का धारासार प्रवाह। उस प्रवाह में, परमाणु अनायास जाने कब असंख्य स्कन्धों मे अनुबन्धित हो रहे हैं। जीवों के अकारण क्षण-क्षण बदलते ऊँचे-नीचे भावों के अनुरूप वे स्कन्ध अकल्पनीय प्राणि-रूपों में पिण्डित हो रहे हैं। एक अनिर्वच सन्धि के दोनों ओर, ये परमाणु और स्कन्ध कहीं जीव-योनियों में उर्वरित हो रहे हैं, कहीं पौद्गलिक आकीर- प्रकारों में रूपायित हो रहे हैं। जीव और पुद्गल, चेतन और अचेतन का भेद-विज्ञान यहाँ निर्णायक नहीं। चर और अचर, चेतन और अचेतन के बीच यहाँ जो निगूढ़ सम्भोग कालातीत भाव से चल रहा है, वह मात्र कैवल्य-ज्योति द्वारा गम्य है, केवल अनुभव्य है, कथ्य नहीं। उसका कथन मात्र अन्ततः मिथ्यादर्शन है।

पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु का जो पंचीकरण और विसर्जन तात्विक आकाश में सतत चल रहा है, वह मेरी ज्ञान-चेतना की एक तरंग मात्र में समयातीत घटित हो रहा है। परमाणु से स्कन्ध, और स्कन्ध से विराट् चराचर पिण्डों तक का जो सर्जन और विसर्जन सतत संसरायमान है, उसे अपनी ही देह की प्रत्येक परमाणु सन्धि में प्रत्यक्ष देख, जान और अनुभव कर रहा हूँ। दो परमाणुओं के स्कन्धित होने के बीच का जो अदृश्य अवकाश है, वहाँ मैं उपस्थित हूँ। स्कन्ध से पिण्डीकरण के बीच का जो अकल्प्य अन्तराल है, वहाँ मैं उपस्थित हूँ। नाना भावों के अनुरूप कर्म-रज के रक्त में रूपान्तरित होने की जो धारणातीत प्रक्रिया चल रही है, उसमें मैं निरन्तर खेल रहा हूँ। रक्त के मांस में घनीकरण, और मांस के अवयवों में रूपायन के बीच की जो गोपन संन्धियाँ हैं, उनमें मैं सतत प्रवर्तनशील हूँ। मांस के अस्थि-बन्ध होने तक के बीच का जो गुह्य संसार है, उसकी हर परिणमन-परम्परा में मै अनायास संक्रमणशील हूँ। अस्थियों के मज्जायित होने तक के बीच की जो मंथन है, उसमें मैं चक्रायमान हूँ। और मज्जा के देहाकृत होने तक के बीच की जो अनवबोध्य रिक्तता है, उसमें मैं एक अनवरत सभरता की तरह ओतप्रोत हूँ।

ओ त्रिलोक और त्रिकाल के सारे प्राणियो और मानवो, तुम्हारी एक साँस और दूसरी साँस के बीच का जो अभेद्य अवकाश है, उसमें केवल मैं ही हूँ। तुम्हारे अन्ध मैथुन और प्रणयालिंगन में जो व्याकुल साँसों का संकुलन, संकर्षण और संघर्षण है, उसमें मैं अविचल उपस्थित हूँ। तुम्हारे भावों और उच्छ्वासों का जो तुमुल टकराव और उलझाव है, उसके बीच मैं सहज स्पन्दित हूँ।

फिर उनके बीच का जो सहज सुलझाव और सम्वाद है, वह भी मैं ही हूँ। तुम्हारे सम्भोगों में, देह और देह, आत्मा और आत्मा के एकीकृत होने की जो निष्फल स्पर्शाकुलता है, प्रवेशाकुलता है, वह भी मैं ही हूँ। ओ नर-नारियो, तुम्हारे रज और वीर्य के संघात, सम्मिश्रण और गर्भाधान के बीच जो आप्लावन है, वह मेरे ज्ञान की एक तरंग मात्र है, और मैं उससे तत्काल उत्तीर्ण नितान्त आत्मस्थ हूँ।

घृत-कुम्भित निगोदिया जीवों के एक श्वास में अठारह बार जन्म-मरण करते अन्ध संसार का मैं अनवरत संगी और साक्षी हूँ। नरकों की अकल्प्य दुःख-राशि में आलोड़ित, सर्वकाल के जीवों की असम्भव में पछाड़ खाती चेतना के लिए मैं भव्यता और संभावना का शाश्वत सूर्योदयी किनारा हूँ। तुम्हारी चरम निराशा के अन्धकार में, मैं आशा का अकम्पमान एकमेव दीपक हूँ।

अखण्ड काल-परमाणु में, इस अनन्तकाल व्यापी सृष्टि-लीला के भीतर मैं अपने ज्ञान-शरीर के साथ निरन्तर खेल रहा हूँ। इस सब में सर्वत्र, सर्वकाल उपस्थित, उपविष्ट, संस्पर्शित, सम्प्रवेशित होकर भी, उसी एक कालांश में इस सब से असम्पक्त, मैं केवल स्वयम् आप हूँ। सर्वत्र, सर्व में रमणशील हो कर भी, तत्काल सर्वार्थ-सिद्धि के अनुत्तर विमान की इस रेलिंग पर अविचल खड़ा हूँ। ठीक इसी क्षण लोक के केन्द्रस्थ जम्बू-वृक्ष तले अकम्प बैठा हूँ। और तभी लोकाकाश और अलोकाकाश के बीच के तीन वातवलयों की सन्धि पर, निर्वात दीपशिखा की तरह, निस्तब्ध खड़ा हूँ। सर्व का एकमेव, अक्षुण्ण, नित्य उपस्थित साक्षी, ज्ञाता द्रष्टा मात्र।

स्रष्टा होकर भी, अस्रष्टा। क्रियाशील हो कर भी, अक्रियाशील। कर्त्ता भी, अकर्त्ता भी। कोई किसी का कर्त्ता नहीं, कोई किसी का अकर्त्ता नहीं। कर्त्ता, कर्म, करण, सम्प्रदान, अपादान की सारी विभक्तियों के बीच अविभक्त एकाग्र मैं। सब केवल अपने-अपने कर्त्ता, धर्त्ता, हरता हैं। फिर भी परस्पर अभिग्रहीत, उपग्रहीत, परस्पर में संक्रमित। अन्ततः अपने ही में निष्क्रान्त। मैं, केवल मैं, संसार भी, निर्वाण भी। सात तत्व और नौ पदार्थ, सब केवल इस आत्मानुभूति में आत्मसात् हैं। कहीं और कोई नहीं। बस, केवल हूँ। 'हूँ' और 'नहीं हूँ' से परे, एकमेव उपस्थिति।



. . अपने शरीर के आरपार देख रहा हूँ। धूल-माटी, मांस-मज्जा का वह मेरा पारिल शरीर जाने कब कहाँ झड़ गया। मेरा अन्नमय कोश धान्य-खेतों की उर्वरा माटी में बिला गया है। मेरा प्राणमय कोश बिखर कर हवा में व्याप गया है, जिसमें प्राणिमात्र साँस ले रहे हैं। मेरी मानसिक देह यों अपने ही भीतर अपसारित हो गयी है जैसे ऊर्णनाभ ने अपने ही फैलाये तंतुजाल को अपने में वापस खींच लिया हो। मेरा यह [illegible] असंख्य हो कर, सर्व के मन-मनान्तरों में अभिसार करने चला गया हूँ। उसकी कल्प-शक्ति में से हजारों नव-नूतन आकारों के विश्व रूपायित हो रहे हैं। . .

. . और अब देख रहा हूँ, 'अपने विज्ञानमय शरीर को। इतना निश्चल है यह, कि इसमें लोक के सारे शरीरों की गति-विधि एकाग्र आश्लेषित अनुभव होती है। अन्तर्भावित। इतना निरावेग और वीतराग है यह, इतना सम्पूर्ण समर्पित, कि इस में सारे ही तन मनों की सूक्ष्मतम

सम्वेदनाएँ अनायास स्पन्दित हैं, सम्वेदित हैं, संस्पर्शित हैं। इसी से मानो यह एक श्वेत अग्नि का स्तंभित पुंज हो कर रह गया है। इसमें से भीतर के ज्योतिर्मय शरीर एक-एक कर खुलते दिखायी पड़ते हैं। . . रक्त ज्योति के कोश में से, श्वेत ज्योति का शरीर प्रकट हो आया है। इस श्वेत ज्योति की भास्वर कंचुकी मे से कृष्ण ज्योति-पुरुष आविर्भूत हो गये हैं। . .

. . और सहसा ही उनके हृदय-कमल में से एक नीलेश्वरी ज्योतिर्-कन्या उठ आयी है। अपने उरोजो के बीच के अन्तरिक्ष मे वह अधर धारण किये है, मेरे इस प्रस्तुत तैजल शरीर को . . . अर्द्धपारदर्शी रोशनी का एक नीहारिल पर्दा सहसा ही हट गया। और भीतर तरल स्फटिक के आभा-कोश में, अपने शरीर के एक-एक अवयव, उसकी क्रियाओं और परिणमनों को प्रत्यक्ष देख रहा हूँ। पराग-सी मज्जा के आवरण में अत्यन्त लचीली अस्थियों का लरजता-सा ढाँचा। असंख्य शाखा-जाल वाले स्नायु-मण्डल की शिराओं में अविरल प्रवाहित रक्त : दूध की अनगिन नदियों का धारा-संगम। अपनी बहत्तर हज़ार नाड़ियों म स्पन्दित श्वास की सारी गतिविधियों को प्रत्यक्ष देख रहा हूँ। हृदय के पद्माभ अन्तपुर मे, नील ज्योतिमय शैया में रमण करती अपनी आत्मा की सती सुन्दरी को प्रत्यक्ष साक्षात् कर रहा हूँ। सम्मुख होते ही तत्काल उसकी सुनग्ना प्रभा मे उत्संगित हो गया हूँ। .

. एक महावीर्य का हिल्लोलन। और उसके प्रवाह मे प्रबल ओज से अपने तेजसिक मांस-बन्ध का भेदन कर, मैं त्रिकालान्त इतिहास की नाड़ियों में संचरित हो गया हूँ। उसके सारे संघर्षों, युद्धों, संत्रासों, रक्तपातों के बीच अडिग पैरों चल रहा हूँ। और मेरी शिराओं की रक्ताणु-दीवारों में सारा इतिहास-प्रवाह एक जीवन्त शिल्प की तरह उत्कीर्णित है। ऐसे दुर्दान्त तेज का विस्फोट मेरी धमनियों में सम्हला हुआ है, कि चाहूँ तो इसी क्षण समस्त विश्व और विसम्वादी इतिहास को ध्वस्त कर सकता हूँ। और निमिष मात्र मे, एक सुसम्वादी नूतन विश्व को अभी और यहाँ उपस्थित कर सकता हूँ। . .

. . लेकिन नही, अर्हन्त तत्वों के स्वतंत्र स्वभाव का अपहरण नहीं करते। उन्होंने हर तत्व को इतना स्वतंत्र रक्खा है, कि वह अपने आप मे एक पूरा विश्व है, इतिहास है। वे सारे विश्व और इतिहास आपस मे टकराते हैं। ग्रह तारा मण्डलों में घर्षण होता है। सृष्टि में प्रलय और उदय का नाटक अटूट चलता है। . . लेकिन जिनेश्वर उसमें हस्तक्षेप नहीं करते।

जिनेश्वरों का अनन्त वीर्य, अपने आत्म के ज्योतिर्लिंग में अविकम्प, अपने ही स्वरूप में परिणमनशील रहता है। वे अक्षर पुरुष कभी क्षरित नहीं होते। उनका अक्षरित रेतस् अपनी अविकम्पता में से ही शक्ति के ऐसे विद्युत्-समुद्र प्रवाहित करता है, कि वे बिना किसी सकल्प या कर्तृत्व के भी समग्र सत्ता में ख़ामोश अतिक्रान्तियाँ और रूपान्तर उपस्थित कर देते हैं। अर्हतों के उस अनन्त वीर्य को मैं अपने हृदय के पद्म में निष्कम्प पारद की तरह धारण किये हूँ।



. . वस्तुओं का दर्शन मेरा अनन्त हो गया है। आँख से परे, हर वस्तु को उसके अनन्त परिणमन मे देख रहा हूँ। उसके सारे द्रव्य-पर्यायों को एकाग्र यहाँ अभी इस सामने के उजाले की

तरह देख रहा हूँ। और देखते ही देखते, भीतर तमाम चीज़ें पूरम्पूर रोशन हो उठती हैं। हर चीज़ अपने मूल में रोशनी के एक बीज या तरंग की तरह सामने आती हैं। और मेरी चेतना के स्फटिक जल में जैसे नाना रंगिम मणियों की मंजूषा खुल पड़ती है। मणियाँ, जो जीवन के ऊर्जा-बीज हैं।

. . देखना और जानना एक युगपत् क्रिया में हो रहा है। सूर्योदय हो रहा है, और उसी क्षण उसके विराट् रश्मि-बिम्ब लोकालोक पर व्याप रहे हैं। अनन्त ज्ञान के इस वातायन पर सौन्दर्य, प्रीति और आनन्द का पूर्ण सम्भोग चल रहा है। काव्य और कलाएँ मेरे भीतर से नाना रंगी रोशनी के फौवारों से फूट रहे हैं।

प्रत्यक्ष है मेरा यह देखना, जानना, मिलना। शरीर के दुर्ग और इन्द्रियों की खिड़कियों का यह क़ायल नहीं। सारी इन्द्रियाँ एक ही मण्डलाकार वातायन में खुल गयी हैं। एक ही ज्योतिर्मय नेत्र में एकीभूत हो गयी हैं। रूप ही रंग हो गया है, रंग ही स्पर्श हो गया है, स्पर्श ही गन्ध हो गया है, गन्ध ही ध्वनि हो गयी है। और ध्वनि ही मेरा चिदाकाश हो कर छा गयी है। जिसमें मैं उन्मुक्त हंस की तरह तैरता रहता हूँ।

वस्तु के और मेरे बीच के सम्वाद और सम्प्रेषण के लिए कोई माध्यम अब ज़रूरी नहीं रह गया है। अपने नग्न ज्ञान शरीर से, वस्तु के नग्न परिणमन के साथ सीधा टकरा रहा हूँ। समुद्र अपने आप को ही तैर कर पार कर रहा है। बिल्लौर की भीतरी तहों में रंगों का तूफ़ान उठा है। बिल्लौर अपने हज़ारों पहलुओं में उन रंगों को चमका कर भी, अपनी उज्ज्वलता में सदा कुँवारी है। दो पूर्ण नग्नताओं का यह एक वीतराग, पूर्णराग परिरम्भण है।

इस परिपूर्ण संचेतना और संवेदना में निराकुल सुख की कैसी शान्त नदी अविरल बह रही है। इस नदी के तट पर विचरते अनुभव हो रहा है, कि मेरी इन्द्रियाँ ही स्वयं अपना विषय बन गई हैं। वे स्वयं ही अपना आत्म-सम्भोग हो उठी हैं। मेरा स्पर्श स्वयं ही अपना अगाध मार्दव हो गया है। मैं आप अपने में ही अनायास एक अथाह कोमलता में लालित हूँ। मेरी रसना में ही अमृत के सोते प्लवित हो रहे हैं। मेरी नासिका स्वयं मलयाचल का चन्दनवन हो गयी है। मेरी आँखें ही रंग, रूप, लावण्य सौन्दर्य, यौवन का अपार समुद्र हो गयी हैं। मेरे कान ही स्वयं निखिल के नाड़ी-मण्डल की वीणा बन कर झंकृत हैं। अपनी सुषुम्ना के लय-कक्ष में अनन्त रमणी के उत्संग में निराकुल भाव से सुखासीन हूँ। महासुख-कमल की इस शैया पर, तीनों काल और तीनों लोक के सारे सौन्दर्यों में मैं निर्बाध विलास कर रहा हूँ।

इस विलास-कक्ष में अपने अनादि अनन्त काल-व्यापी सारे ही जीवनों और जन्मान्तरों को एक साथ ही, सम्पूर्ण जी रहा हूँ। अभी और यहाँ। . . पुरुरवा भील के कन्धे पर काली अभी और यहाँ झूल रही है। . . तीर्थंकर ऋषभदेव का समवशरण अभी और यहाँ मुझ में जाज्वल्यमान है। मरीचि के आगे नमित योगीश्वर भरत चक्रवर्ती का सम्वाद अभी और यहाँ मेरे साथ सीधा चल रहा है। त्रिपृष्ठ वासुदेव और प्रियमित्र चक्रवर्ती के साथ अभी और यहाँ अपनी इस स्फटिक की छत पर बिलस रहा हूँ। सिंहगिरि पर्वत के गंगा-तटवर्ती कान्तार में वह खूँख्वार अष्टापद, अभी इसी क्षण मेरे भीतर अनुकम्पा से भर आया है। और उसकी करुणा, मुदिता, मैत्री को अक्षुण्ण अभी, यहाँ अनुभव कर रहा हूँ। . . अच्युत स्वर्ग के अप्सरा काननों में, अच्युतेन्द्र मैं, अभी और यहाँ लावण्य के सरोवरों में आलोड़ित हो रहा हूँ। . .

. . और देवानन्दा, ऋषभ, त्रिशला, सिद्धार्थ, विन्ध्याचल की काली, शालवन की शालिनी, सारे समकालीन विश्व की चुनिन्दा सुन्दरियाँ, चन्दना, चेलना, चेटक बापू, आम्रपाली, वैशाली का जन-जन, वैनतेयी, सोमेश्वर, मुझ से सम्पर्कित हर सत्ता, मेरी यात्राओं के सारे प्रदेश, सब मेरे साथ अभी और यहाँ, घर पर हैं। मैं उनके साथ प्रतिपल घर पर हूँ। नित्य उनके साथ उपस्थित हूँ। दुर्दान्त समुद्रों के प्रवाहों पर, आधी रातों जूझती अन्वेषक मल्लाहों की नावों पर, मैं पाल बन कर तना हुआ हूँ। ज्ञात-अज्ञात सारी ही पृथ्वियों और लोकों के, सारे ही द्वीपों और देशों के, दूर-दूर चमकते दीयों वाले घरों में, वहाँ के सारे नर-नारीजन के साथ, हर क्षण घर पर हूँ। उनके सारे सुख-दुःखों, विरह-व्यथाओं, कष्ट-सन्तापों में, उनके साथ मै अभी और यहाँ घर पर हूँ। उनके सारे ही प्रणयालापों में, मैं इसी क्षण सहभागी हूँ। उनके सारे ही विरहाघातों में मैं अभी और यहाँ स्पन्दित हूँ। . . और फिर भी इसी एक कालाणु में मैं अपने स्फटिक के अन्तःपुर में, अपनी सुख-सेज में अक्षुण्ण निरावेग शयित हूँ।

विरह, विषाद, अवसाद, व्याकुलता के वर्तुल विलुप्त हो गये हैं। मेरे इस निज कक्ष में मेरी शैया के सिरहाने सदा सूर्योदय हो रहा है, और मेरे पायताने सदा सूर्यास्त हो रहा है। उदय और अवसान के तकियों पर एक साथ सिर ढाले लेटा हूँ। विराट् प्रलय की वीणा पर उदय का वसन्तराग संगीत निरन्तर बज रहा है।

दूरियाँ अपने छोरों पर सिरा कर, मेरे पास आ खड़ी हुई हैं। दिशाएँ अंगूरों सी एक हीरे की तश्तरी में मेरे सामने पड़ी हैं। मैं अपने क्षीर सागर की शेष-शैया पर निराकुल शयित हूँ। मेरी आत्मा की कमला मेरे पैरों को गोदी लिये उन्हें सहला रही है। उसकी संवेदनाकुलता के आँसू मेरे हृदय पर ढलक आये हैं। . . और सकल चराचर में उसी क्षण मै परम सम्भोग में लीन हो गया हूँ। . .

. . सहसा ही मेरा आत्मलीन काम, एक महाकाम में हिल्लोलित हो उठा। विश्व की असंख्य आत्माओं की करुणा मुझे खींच रही है। समस्त नभचर, जलचर, थलचर लोक मुझे पुकार रहा है। महाकाल की अज्ञात समुद्रवेला मे, नूतन सृजन की सारंगी ध्रुपद का आलाप ले रही है।

और देख रहा हूँ कि—

विशुद्ध सत्ता के अनन्त समुद्र के भीतर अचानक एक गभीर कम्पन हुआ। उसकी शान्त सतह पर अपूर्व नव्य परिणमन की ऊर्मियाँ बेमालूम सरसराने लगीं।

. . और लो, वह महासमुद्र स्वयं मूर्तिमान होकर, अपने निःसीम प्रसार पर चल रहा है। प्रकृति विराट् पुरुष को अपने वक्ष पर वहन कर रही है।

विपुलाचल के शिखर पर से, एक चम्पई पुण्डरीक की कुमारी पृथ्वी उसके समक्ष तैर आयी है। और समुद्र-पुरुष ने सहज ही उस पर पग धारण किया। . .

• • •

. . महीनों की महासमाधि से बाहर निकल आया हूँ। जीवन्मुक्त हो कर, जीवन-जगत में सदा के लिए लौट आया हूँ। साढ़े बारह वर्ष-व्यापी महामौन, वाणी के झरनों में फूट पड़ने को कसमसा

उठा है। सम्वाद और सम्प्रेषण के नये आयाम दिगन्तों में खुल रहे हैं।

त्रैलोक्येश्वर का अनहद नाद अन्तरिक्षों में विप्लव के घोष की तरह घहरा रहा है।

सकल चराचर का वल्लभ, उनके पास पर लौट आया है।

# परिशिष्ट प्रथम

निवेदन है कि इस 'परिशिष्ट' के अन्तर्गत जो 'प्रस्थानिका' प्रस्तुत है, उसे पाठक मित्र पुस्तक समाप्त कर लेने के उपरान्त ही पढ़ें। कृति और पाठक के बीच वह न आये, यह वांछनीय है। इस 'प्रस्थानिका' में उन सारे प्रस्थान-बिन्दुओं और मुद्दों को स्पष्ट कर दिया गया है, जिन्हें लेकर भ्रान्ति हो सकती है, प्रश्न और विवाद उठ सकते हैं।

## प्रस्थानिका

ईसा पूर्व की छठवीं सदी मे महावीर का उदय एक प्रतिवादी विश्व-शक्ति के रूप में हुआ। जो जीवन-दर्शन उस ज़माने में वाद (थीसिस) के रूप मे उपलब्ध था, वह विकृत और मृत हो चुका था। प्रगतिमान जीवन को उससे सही दिशा नहीं मिल रही थी। पृथ्वी पर सर्वत्र ही एक गत्यवरोध और अराजकता व्याप्त थी ! तब उस छिन्न-भिन्न वाद के विरुद्ध एक प्रचण्ड प्रतिवाद (एण्टीथीसिस) के रूप में महावीर आते दिखायी पड़ते हैं। उस समय के विसंवादी हो गये जगत का प्रतिवाद करके, उन्होंने उससे एक नया संवाद (सिंथेसिस) प्रदान किया।

वेद के ऋषियों ने विश्व का एक सामग्रिक भावबोध पाया था। उनका विश्व-दर्शन एक महान् कविता के रूप में हमारे सामने आता है। पर उस कविता मे भी वे विश्व के स्वयं-प्रकाश केन्द्र सविता तक तो पहुँच ही गये थे। गायत्री में उनका वही साक्षात्कार व्यक्त हुआ है; किन्तु यह दर्शन केवल भावात्मक था, प्रज्ञात्मक नहीं। इसी कारण इसकी परिणति भावातिरेक में हुई। देह, प्राण, मन, इन्द्रियों के स्तर पर उतर कर यह भावातिरेक स्वयम्भू सविता के तेजस्केन्द्र से विच्युत और वियुक्त हो गया। अभिव्यक्ति अपने मूल स्रोत आत्मशक्ति से बिछुड़ गई। भावावेग में सारा ज़ोर अभिव्यक्ति पर ही आ गया। वृक्ष का मूल हाथ से निकल गया, केवल तूल पर ही निगाह अटक गई। जड़ से कट कर झाड़ के कलेवर में हरियाली कब तक रह सकती थी ? सो वह मुर्झाने लगा, उसका ह्रास होने लगा। यहीं वेद वेदाभास हो गया। सविता के उद्गीथों का गायक ब्राह्मण पथ-च्युत और वेद-भ्रष्ट हो गया। फलतः कर्म-काण्डी ब्राह्मण-ग्रंथों की रचना हुई।

तब उपनिषदों के ऋषि प्रतिवादी शक्ति के रूप में उदय हुए। क्षत्रिय राजर्षियों ने प्रकट होकर अपने विजेता ज्ञान तेज और तपस् द्वारा सविता का नूतन साक्षात्कार किया। वेदों की महाभाव वाणी के केन्द्र में उन्होंने प्रज्ञान का स्वयम्-प्रकाश सूर्य उगाया। लेकिन उपनिषद् की ब्रह्मविद्या भी द्रष्टाभाव से आगे न जा सकी। कालान्तर में वह ज्ञान भी विकृत होकर स्वेच्छाचारियों के हाथों निष्क्रियता, पलायन और स्वार्थ का औज़ार बना। अवसर पाकर दबे हुए कर्म-काण्डी ब्राह्मणत्व ने फिर सिर उठाया। ब्रह्मविद्या पर फिर छद्म वेद-विद्या हावी हो गयी। उपनिषद् के ब्रह्मज्ञानियों से लगा कर श्रमण पार्श्व तक, भाव, दर्शन, ज्ञान को तपस् द्वारा जीवन के आचार-व्यवहार में उतारने की जो एक महान प्रक्रिया घटित हुई थी, वह कुण्ठित हो गई। तब महावीर का उदय एक अनिर्वार विप्लवी शक्ति के रूप में हुआ। दीर्घ और दारुण तपस्या द्वारा

उन्होंने दर्शन और ज्ञान को जीवन के प्रतिपल के आचरण की एक शुद्ध क्रिया के रूप में परिणत कर दिखाया। इसी से दर्शन के इतिहासकारों ने उन्हें क्रियावादी कहा है; क्योंकि उन्होंने वस्तु और व्यक्तिमात्र के स्वतंत्र परिणमन का मन्त्र-दर्शन जगत को प्रदान किया था। . . मनुष्य स्वयं ही अपने भाग्य का विधाता है। कर्म करने न करने, उसके बंधन में बँधने न बँधने को वह स्वतंत्र है। वह स्वयं ही अपने आत्म का कर्ता और विधाता है। वह स्वयं ही अपने सुख-दुःख, हर्ष-विषाद, जीवन-मृत्यु का निर्णायक और स्वामी है। . .

इससे प्रकट है कि आज का मनुष्य जिस आत्म-स्वातंत्र्य को खोज रहा है, उसकी प्रस्थापना उपनिषद् युग के ऋषि, श्रमण पार्श्व और महाश्रमण महावीर कर चुके थे। इस तरह मूलतः आधुनिक युग-चेतना का सूत्रपात ईसापूर्व की छठवीं सदी में ही हो चुका था। विचार और आचार की एकता ही इस चेतना का मूलाधार था। महावीर के ठीक अनुसरण में ही बुद्ध आये। उनके व्यक्तित्व में मैं महावीर का ही एक प्रस्तार (प्रोजेक्शन) देख पाता हूँ। वे दोनों उस युग की एक ही क्रिया-शक्ति के दो परस्पर पूरक और अनिवार्य आयाम थे। महावीर को परात्पर परब्राह्मी सत्ता के पूर्ण साक्षात्कार के बिना चैन न पड़ा। बुद्ध जगत के तात्कालिक दुःख से इतने विगलित हुए, कि दुःख के मूल की खोज तक जा कर, स्वयं दुःख-मुक्त होकर, सर्व के दुखःमोचन के लिए संसार के समक्ष एक महाकारुणिक परित्राता के रूप में अवतरित हो गये। आत्म-तत्व और विश्व-तत्व, तथा उनके बीच के मौलिक सम्बन्ध के साक्षात्कार तक जाना उन्हें अनिवार्य न लगा। पूर्ण आत्म-दर्शन नहीं, आत्म-विलोपन ही उनके निर्वाण का लक्ष्य हो गया। सो 'अव्याकृत' और 'प्रतीत्य समुत्पाद' का कथन करके उन्होंने विश्व-प्रपंच से उत्पन्न होने वाले सारे प्रश्नों और समस्याओं को गौण कर दिया। मगर महावीर तत्व तक पहुँचे बिना न रह सके। सो वे तत्व के स्वभाव को ही अस्तित्व मे उतार लाने को बेचैन हुए थे, ताकि जीवन की समस्याओं का जो समाधान इस तरह आये, वह केवल तात्कालिक निपट बाह्याचार का क़ायल न हो; वह स्वयंभू सत्य का सार्वभौमिक और सार्वकालिक प्रकाश हो। वह केवल भाविक और कारुणिक न हो : वह तात्विक, स्वाभाविक और स्वायत्त भी हो। स्वयं तत्व ही भाव बन कर जीवन के आचार में उतरे। उनका प्राप्तव्य चरम-परम सत्ता-स्वरूप था, इसी कारण उन्होंने इतिहास में अप्रतिम, ऐसी दीर्घ और दुर्दान्त तपस्या की। वस्तु मात्र और प्राणिमात्र के साथ वे स्वगत और तद्गत हो गये। सर्वज्ञ अर्हत् महावीर में स्वयं विश्व तत्व मूर्तिमान होकर इस पृथ्वी पर चला।

ईसापूर्व की छठवीं सदी में, समूचा जगत अन्तिम सत्य को जान लेने की इस बेचैनी से उद्विग्न दिखाई पड़ता है। सारे लोकाकाश मे एक महान अतिक्रान्ति की लहरें हिलोरें लेती दीखती हैं। उस काल के सभी द्रष्टा और ज्ञानी विचार को आचार बना देने के लिए, धर्म को कर्म में और तत्व को अस्तित्व में परिणत कर देने को जूझते दिखाई पड़ते हैं। इसी से सक्रिय ज्ञान (डायनामिक नॉलेज) के धुरन्धर व्यक्तित्व, उस काल के भूमण्डल के हर देश में पैदा हुए। महाचीन में लाओत्स, मेन्शियस और कॅन्फ्यूसियस, यूनान में हिराक्लिटस और पायथागॉरस, फिलिस्तीन में येर्मियाह और इझेकिएल तथा पारस्य देश में जर्थूस्त्र, और भारत में महावीर और बुद्ध एक साथ, आत्म-धर्म को सीधे आचार में उतारने की महाक्रियात्मिक मंत्रवाणी उच्चरित कर रहे थे। वस्तुतः वह एक सार्वभौमिक क्रियावादी अतिक्रान्ति का युग था।

• • •

महावीर की पच्चीसवीं निर्वाण-शती की गूँज जब चारों ओर के वातावरण में सुनाई पड़ी, तो अनायास मेरे मन में यह भाव उदय हुआ, कि क्यों न भगवान के व्यक्तित्व और कृतित्व पर कोई सृजनात्मक काम किया जाए। राम, कृष्ण, बुद्ध, क्रीस्त केवल सम्प्रदायों तक सीमित नहीं रह सके हैं। इतिहास और साहित्य दोनों ही में उन पर पर्याप्त अन्वेषणात्मक और सृजनात्मक कार्य हुआ है। उनकी तुलना में महावीर इतिहास के पृष्ठों में बहुत धुँधले पड़ गये दिखाई पड़ते हैं। साम्प्रदायिकता के घेरे से परे, विश्व-पुरुष महावीर की कोई सही और ज़िन्दा 'इमेज' न इतिहास में सुलभ है, और न जगत के दर्शन और साहित्य के क्षेत्रों में। मेरे जी में एक दुर्द्धर्ष संकल्प जागा कि, जो महावीर मूर्तिमान विश्व-तत्व होकर इतिहास में चले, काल के विपथगामी चक्र-नेमि को उखाड़ कर जिन्होंने उसे अपने चिदाकाश में गाड़ दिया, और सम्पूर्ण सृष्टि को हिंसा के दुश्चक्र से मुक्त कर जो उसे अपनी जाज्वल्य चेतना से सम्यक् दिशा में मोड़ गये, उन्हें अपने सृजन द्वारा मैं साम्प्रदायिकता के मुर्दा कारागार से मुक्त करूँगा। एक अनिर्वार पुकार ने मुझे बेचैन कर दिया कि जिस परम पुरुष ने, प्राणिमात्र को अपनी नियति का स्वयं-प्रकाश विधाता और निर्माता बनाने के लिए जड़त्व के अगम्य अन्धकारों में उतर जाना कुबूल किया, और महाकाल के गर्भ में खो जाने तक का ख़तरा उठा लिया, उस त्रिलोक और त्रिकाल के शाश्वत चक्रेश्वर को समय के मलबों में से खोद निकाल कर, जीवन की महाधारा में उसे यथास्थान प्रतिष्ठित करना होगा। विश्वेश्वर महावीर के सच्चे और चिर जीवन्त व्यक्तित्व को सृजन द्वारा अनावृत करके, आज के स्वातंत्र्य-कामी जगत् के सामने, उनकी एक सही अस्मिता और पहचान प्रकट करनी होगी।

इसी पुकार के प्रत्युत्तर के रूप में यह उपन्यास प्रस्तुत हुआ है। एक विशुद्ध कृतिकार की बेचैन और बेरोक ऊर्जा में से ही महावीर की यह 'सम्भवामि युगे-युगे' व्यक्तिमत्ता अवतीर्ण हुई है। जैनागमों में और इतिहास में महावीर के व्यक्तित्व की एक बहुत धुँधली रूप-रेखा (कंटूर) ही हाथ आती है। इतिहास में महावीर को लेकर आज भी जितनी भ्रान्तियाँ मौजूद हैं, उतनी शायद ही उस कोटि के किसी महापुरुष के बारे में हों। दिगम्बर जैन सम्प्रदाय के ग्रंथों में तो महावीर-जीवन के उपादान लगभग नहींवत् ही मिलते हैं। तत्कालीन इतिहास की पृष्ठभूमि और श्वेताम्बर आगमों में उपलब्ध महावीर-जीवन की पौराणिक गाथा ही एकमात्र वे स्रोत हैं, जिनसे मैं अपने सृजन के लिए, किसी क़दर मूर्त आधार प्राप्त कर सका हूँ। शेष में तो यहाँ प्रस्तुत महावीर अन्ततः एक कलाकार के अन्तःसाक्षात्कार (विज़न) में से ही प्रतिफलित और प्रकाशित हुए हैं।

इस किताब को लिखने के दौरान बार-बार मैंने जैसे खुली आँखों देखा है, मानो साक्षात् हिमवान आर्यावर्त की धरती पर चल रहा है। और उसके हर चरण-पात के साथ सृष्टि के कण-कण में एक मौलिक अतिक्रान्ति घटित हो रही है। जैनों के जड़ीभूत साम्प्रदायिक ढाँचे में ढले, और मन्दिर-मूर्तियों में बन्दी महावीर ये नहीं हैं। और न महज़ इतिहास की तथ्यों और तारीखों से निर्मित खिड़की पर दिखाई पड़ने वाले मीनियेचर महावीर ये हैं। ये तो वे महावीर हैं, जो मेरी सृजनात्मक ऊर्जा के उन्मेष में, मेरी रक्त-धमनियों में आपोआप, उत्तरोत्तर खुलते और उजलते चले गये हैं। मानो कि मैं केवल क़लम चलाता रह गया हूँ, और भगवान् स्वयं ही मेरी क़लम की

नोक से कागज़ पर उतरते चले आये हैं। अनेक बार आधी रातों में महाकाल के विराट् शून्य में एक टक ताकता रह गया हूँ, और मेरी दृष्टि के फलक पर वे प्रभु अन्तरिक्ष में से ज्वलन्त उत्कीर्ण होते चले आये हैं। अपनी इस सृजनानुभूति को इससे अधिक शब्दों में व्यक्त नहीं किया जा सकता। निरन्तर यह प्रतीति दृढ़तर हुई है, कि स्वयं श्रीभगवान के अनुग्रह बिना कोई मानुष कवि या रचनाकार उनकी यथार्थ जीवन-लीला का गान नहीं कर सकता; क्योंकि अंशतः और एक ख़ास अर्थ में उन प्रभु के जीवन में सहभागी हुए बिना, उनके समग्र के साथ एकतान हुए बिना, अपनी रक्तवाहिनियों में पल-पल उस परमाग्नि को धारण किये बिना, कला में उनकी जीवन्त मूर्ति नहीं उभारी जा सकती। इसी से कहना चाहता हूँ कि यह कृति मेरा कर्तृत्व नहीं, मेरे माध्यम से स्वयं उन भगवान का ही स्वैच्छिक प्रकटीकरण है। इसमें जहाँ भी सीमाएँ, त्रुटियाँ या कमियाँ हैं, वे मेरे माध्यम की अल्पता का परिणाम ही कही जा सकती हैं। वर्ना तो महावीर अपने को मेरी अन्तर्दृष्टि के समक्ष आरपार और अशेष खोलते चले गये हैं। इतने भावों, भंगिमाओं, रूपों और आयामों के साथ वे मुसलसल मेरे भीतर अनावृत (अनफ़ोल्ड) होते चले गये, कि उन अनन्त पुरुष के वैभव और विभा को समेटना, मेरे सान्त अस्तित्व के लिए एक भारी कसौटी सिद्ध हुआ है।

साम्प्रदायिक जैन अपने शास्त्रों की सीमित भाषा में वर्णित, किसी जैन महावीर को मेरी इस कृति में खोजेंगे, तो शायद उन्हें निराश होना पड़ेगा। यहाँ तो विशुद्ध विश्व-पुरुष महावीर आलेखित हुए हैं, जो केवल जैनों के नहीं, सब के थे, हैं। जो अपने युग के युगंधर, युगंकर और तीर्थंकर थे। उस युग की पीड़ा और प्रज्ञा जिनमें संयुक्त रूप से व्यक्त हुई थी। अपने काल के एक तीखे प्रश्न और चुनौती के उत्तर में जो महाकाल-पुरुष हमारे बीच मानुष तन धर कर आये थे, वे आदर्श की निरी जड़ीभूत पूजा-मूर्ति नहीं थे। मानवीय रक्त-मांस की समस्त ऊष्मा के साथ वे हमारे बीच, नितान्त हमारे आत्मीय होकर विचरे थे। उनके व्यक्तित्व में मानुष और अतिमानुष तत्व का अद्‌भुत समायोजन और संयोजन हुआ था। ऐसा न होता तो वे हमारे इतने प्रिय और पूज्य कैसे हो सकते थे! जैनागमों में महावीर की मानुष मूर्ति सुलभ नहीं है। एक आदर्श और अतिमानव पूजा-मूर्ति ही हाथ आती है। वह आज के मनुष्य को, आज के इस भीषण जीवन-संग्राम के बीच एक अभीष्ट तृप्ति और समाधान कैसे दे सकती है? उन भगवान का परम अनुग्रह हुआ, कि उन्होंने मेरे कवि के हाथों एक जीवन्त मनुष्य के रूप में, अभी और यहाँ के इस लोक में प्रकट होकर चलना स्वीकार किया है। मेरी इस कृति में, उनकी मानवता ही जीवन की नग्न असिधारा पर चलती हुई, अनायास अतिमानवता में उत्तीर्ण होती चली गई है।

कोई भी सर्जक कलाकार सम्प्रदाय-बद्ध तो हो ही कैसे सकता है! इसी से मेरे महावीर जैन-अजैन, दिगम्बर-श्वेताम्बर, ब्राह्मण-श्रमण के सारे भेदों से परे, विशुद्ध विश्वात्मा महावीर हैं। इस सृजन में ब्राह्मण वाङ्मय, जैन वाङ्मय या इतिहास का उपयोग मैंने केवल साधन-स्रोतों के रूप में किया है। उनमें से किसी का भी सटीक प्रतिनिधित्व करने का दावा मेरा नहीं है। मेरे महावीर सम्भवतः वे यथार्थ महावीर हैं, जैसे वे यहाँ जन्मे, जिये, चले और रहे। वे मेरे मन अत्यन्त निज-स्वरूप, निजी महावीर हैं।

दिगम्बर और श्वेताम्बर आगम तथा इतिहास में उपलब्ध तथ्यों का चुनाव मैंने नितान्त अपनी सृजनात्मक आवश्यकता के अनुसार किया है। किसी प्रकार का साम्प्रदायिक पूर्वग्रह मेरे यहाँ

लेश मात्र भी सम्भव नहीं था। मेरे कलाकार की सत्यान्वेषी दृष्टि, महाभाव चेतना, और सौन्दर्य-बोध में जो तथ्य अनायास आत्मसात् हो गये, उन्हीं का उपयोग मैंने किया है।

इस सन्दर्भ में उदाहरण के साथ कुछ स्पष्टीकरण ज़रूरी हैं। मसलन श्वेताम्बर आगमों में कथित भगवान के ब्राह्मणी के गर्भ से क्षत्राणी के गर्भ में स्थानान्तर का मैंने मात्र प्रतीकात्मक उपयोग किया है। यानी वेद-च्युत और यज्ञ-भ्रष्ट ब्राह्मणत्व की महावेदना इस ब्राह्मणी के भीतर ही उत्कटतम हो सकी, और उसी के उत्तर में मानो यज्ञ-पुरुष महावीर के ब्रह्मतेज ने पहले उसके हृदय-गर्भ में प्रवेश कर उसे समाधीत किया। और अगले ही क्षण वह स्वर्ण-सिंहारोही यज्ञपुरुष उसे क्षत्रिय-कुण्डपुर की ओर धावमान दिखायी पड़ा। इस प्रकार ब्राह्म तेज और क्षात्र तेज के संयुक्त अवतार महावीर ने एकबारगी ही ब्राह्मणी और क्षत्राणी दोनों मॉओं के गर्भ को कृतार्थ किया। इसी प्रकार श्वेताम्बरों की मान्यता है कि महावीर ने विवाह किया था, दिगम्बरों के अनुसार वे कुमार-तीर्थंकर ही रहे। विवाह को उन्होंने अंगीकार न किया। मैंने एक उपयुक्त प्रसंग उपस्थित कर, महावीर और यशोदा का परम मिलन तो आयोजित किया, पर किसी सांसारिक प्राणिक विवाह में उनको बाँधकर, उनके उस अनन्त मिलन को सीमित करना मेरे कवि-कलाकार को न भाया। देह के तट पर आत्मिक भाव से भरपूर मिल कर भी, सांसारिक स्तर पर वे एक-दूसरे से बिदा ले गये। तब आत्मा के स्तर पर एक अन्तहीन रोमांस में उनका मिलन अनन्त हो गया। जरा, मृत्यु, रोग, शोक, वियोग की दैहिक-मानसिक उपाधियों और व्याधियों से परे, भूमा के भीतर उनका एक शाश्वत मिलन घटित हुआ। यह अधिक कलात्मक, सुन्दर, शिव, और महावीर के व्यक्तित्व के उपयुक्त लगता है। उनके परिवेश की अनेक स्त्रियों के साथ उनके सम्पर्क और मिलन को मैंने रोमानी भूमा के इसी बहुआयामी लोक मे घटित किया है। उनके ऐसे सारे सम्बन्धों और व्यवहारों में मैंने परम वीतराग और पूर्ण अनुराग की संयुक्त (इन्टीग्रल) भूमिका उपस्थित की है। ठीक वही, जो किसी सर्व-वल्लभ पुरुषोत्तम या तीर्थंकर में सहज सम्भव होती है। वे किसी रूढ़ या भीरु नैतिकता से चालित नहीं होते, विशुद्ध और डायनामिक (प्रवाही) आत्मालोक से उज्ज्वल होता है उनका समूचा चारित्र्य। वह एक अविकल्प (इन्टीग्रेटेड) सम्यक् चारित्र्य होता है।

जैन ग्रन्थों में उपलब्ध महावीर की जीवनी में सती चन्दना का प्रसंग ही सबसे अधिक हृदय-स्पर्शी है। कृष्ण, बुद्ध और क्रीस्त के जीवन-चरित्रों में ऐसे मार्मिक प्रसंग बहुतायत से मिलते हैं। इसका कारण मुझे यही लगता है कि महावीर का जीवन और प्रवचन, बौद्धागमों के भी बहुत बाद में ही लिपिबद्ध हो सका। तब तक उनकी अनुशास्ता परम्परा के श्रमणों ने उनके वास्तविक जीवन-तथ्यों को बहुत हद तक बनी-बनाई, कठोर (रिजिड) आचार-संहिताओं तथा सिद्धान्तों से ढाँक दिया था। इसीसे बुद्ध की तरह महावीर का कोई महाभाव व्यक्तित्व हमारे सामने नहीं आता। मुझे बार-बार प्रतीति हुई है, कि स्वयं उन भगवान की अचूक कृपा के फलस्वरूप ही, मेरे कवि की कलम से उनका वह विलुप्त महाभाव स्वरूप इस कृति में किसी कदर मूर्त और साकार हो सका है। जो भगवान समस्त चराचर जगत् के एकमेव आत्मीय होकर रहे, उनका व्यक्तिव ऐसा भावहीन, रसहीन और रूक्ष हो ही कैसे सकता है, जैसाकि वह जैनागमों में उपलब्ध होता है। वे मेरे मन केवल जड़ीभूत सिद्धान्तों और आचार-संहिताओं से गढ़े हुए महावीर नहीं हैं, जीवन्त, ज्वलन्त और प्रवाही महावीर नहीं, जो कि उन्हीं के द्वारा निरूपित द्रव्य के निरन्तर परिणमनशील स्वरूप के

अनुसार।

सती चन्दना का कथा-प्रसंग श्वेताम्बर और दिगम्बर ग्रन्थों में विभिन्न रूप से वर्णित है। श्वेताम्बरों ने चन्दना को अंगराज दधिवाहन की पुत्री और चम्पा की राजकुमारी शील चन्दना बताया है। इस रूप में वह महावीर की बड़ी मौसी पद्मावती की बेटी के रूप में सामने आती है। दिगम्बरों ने चन्दना को वैशाली के गणनाथ महाराज चेटक की सबसे छोटी पुत्री और महावीर की लगभग समवयस्का छोटी मौसी कहा है। चन्दना का यह दूसरा रूप और उसकी समूची दिगम्बर कथा, मेरे कथाकार को अपने प्रयोजन के लिए अधिक उपयुक्त और कलात्मक लगी। समग्र कथा-प्रबन्ध जिस तरह मेरी कल्पना में उद्भावित (कन्सीव) हुआ है, उसमें हमजोली मौसी चन्दना ही अधिक संगत प्रतीत होती है। चम्पा की राजकुमारी शील चन्दना को मैंने एक अतिरिक्त पात्र के रूप में अंगीकार कर लिया है, और उसे एक विशिष्ट प्रतीकात्मकता प्रदान कर दी है। प्रसंगतः यहीं यह स्पष्ट कर दूँ कि इस पूरे उपन्यास में पात्रों की वय-निर्णय के झमेले में मैं क़तई नहीं पड़ा हूँ। एक काल-खण्ड विशेष में कई पात्र घटित हैं। उनके बीच के सम्बन्ध और कथा-सन्दर्भ ही अधिक महत्वपूर्ण हैं। एक सुरचित कथा-शृंखला में यथास्थान वे आ गये हैं। उनकी उम्रों को लेकर मेरे पाठक या समीक्षक विवाद में न पड़ें। क्योंकि उस हद तक की तथ्यात्मकता को मैंने मूलतः ही अस्वीकार कर दिया है।

मेरे कवि के अन्तःसाक्षात्कार (विज़न) में, चन्दना भगवान के साथ भगवती के रूप में खड़ी दिखायी पड़ती है। सच्चिदानन्द प्रभु की अन्तःस्थ आह्लादिनी शक्ति, उनकी अभिन्नात्म धर्म-सहचारिणी, पुरुषोत्तम की आत्मसहचरी, उन्हीं की क्रियाशील चिद्शक्ति का एक साकार विग्रह। उनकी परब्राह्मी आत्मा के सौन्दर्य और ऐश्वर्य की एक सांगोपांग अभिव्यक्ति। उनके अन्तःस्थ महाभाव और महाकारुणिक प्रेम की, सर्वचराचर को सुलभ एक मातृ-मूर्ति। जगदीश्वर के साथ खड़ी त्रिलोक और त्रिकाल की जगदीश्वरी माँ : छत्तीस हज़ार आर्यिका-संघ की अधिष्ठात्री महासती चन्दनबाला। नारीत्व का वह सारांशिक परम सौन्दर्य और प्रेममय स्वरूप, जो सहस्राब्दियों के आरपार, मानव-इतिहास की कई पीढ़ियों को एक जगद्धात्री दूध की धारा की तरह आप्लावित करता चला जाता है। इस प्रकार मेरी चन्दना के रूप में, सृष्टि-प्रकृति में जो नारी का विशिष्ट 'फंक्शन' (प्रवृत्ति) है, उसे भागवदीय योजना में स्वीकृति, समर्थन और तात्विक मूल्य प्राप्त होता है। यहाँ परम पुरुष ने प्रकृति में अपने आत्म-वैभव को अभिव्यक्ति देकर, उसे भी परम सार्थकता और कृतार्थता प्रदान की है। इस चरित्र के अंकन में और नारी के साथ महावीर के अन्य सम्बन्ध-सन्दर्भों में, मेरा कलाकार जैनों की कट्टर सैद्धान्तिक मान्यताओं तथा आचार-शास्त्रीय सीमा-मर्यादाओं से बाधित नहीं हो सका है। अनन्त पुरुष महावीर को सिद्धान्तों की जकड़ में कैसे बाँधा और उपलब्ध किया जा सकता है। उन्हें हम निरन्तर प्रवाही अपने आत्म-स्वरूप के अनुरूप ही अपने लिए उपलब्ध कर सकते हैं, और रच सकते हैं। 'जाकी रही भावना जैसी, प्रभु मूरत देखी तिन तैसी' और 'ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम्' के अनुसार ही भगवान को हम अपने अभिन्न आत्मीय रूप में प्राप्त कर सकते हैं।

कई और भी सत्यात्मक और तथ्यात्मक विभावनाएँ (कॉन्सेप्ट्स) श्वेताम्बर और दिगम्बर स्रोतों से समान रूप से, अपनी कलात्मक आवश्यकता और भगवान के समग्र व्यक्तित्व की अपनी

सृजनात्मक अवतारणा के अनुरूप, मैने स्वतन्त्र भाव से चुनी हैं। कोई साम्प्रदायिक पूर्वग्रह तो किसी कलाकार के साथ संगत ही नहीं हो सकता, केवल एक विधायक, सर्जनात्मक प्रेरणा ही ऐसे चुनावों की निर्णायक हो सकती है। मसलन महावीर के बड़े भाई नन्दिवर्द्धन का पात्र मुझे अनिवार्य नहीं लगा, सो उसे मैंने ग्रहण नहीं किया है। यशोधरा के साथ उनका सांसारिक विवाह मुझे अनुकूल नहीं पड़ा, सो महावीर की पुत्री प्रियदर्शना और जामातृ जामालि को उस सन्दर्भ में ग्रहण नहीं किया है। तीर्थंकर काल में इन पात्रों का प्राकट्य किसी अन्य रूप में ग्राह्य हो सकता है।

केवल दो सर्वथा कल्पित पात्र मैंने रचे हैं, जिनका उल्लेख यहाँ नहीं करूँगा। क्योंकि उनका यहाँ अनावरण, रचना में उनके वास्तविकता-बोध को ह्रस्व कर सकता है, और पाठक की रसधारा को आघात पहुँचा सकता है। कोई भी रचनाकार आखिर अपनी कल्पना-शक्ति से ही किन्हीं पौराणिक या ऐतिहासिक महापुरुष की सागोपांग रचना कर सकता है। चाहे वाल्मीकि या तुलसी की रामायण हो, चाहे वेद व्यास का महाभारत, चाहे कालिदास का शाकुन्तल, और चाहे जैन महाकवियों और आचार्यों द्वारा रचित तीर्थंकरों के जीवन-वृत्त हों, उनमें आलेखित सभी प्रमुख या सहयोगी पात्र उनकी सृजनात्मक पारदृष्टि और कल्पना की ही उपज होते हैं। और इन्हीं महाकवियों के सारस्वत प्रसाद के हम ऋणी है, कि आज भी हमारे भावलोक और कल्प-लोक में राम, कृष्ण, बुद्ध, महावीर या क्रीस्त जीवित रह सके है। इसी सर्जक कल्प-शक्ति ने अपनी कालजयी प्रतिभा के बल, उन्हें शताब्दियों के आरपार मनुष्यों की हज़ारों पीढ़ियों के रक्त में संक्रान्त किया है, और इस क्षण तक हमारे रक्ताणुओं मे उन्हें अमर और जीवित रक्खा है।



वैदिक ऋषि की यह उक्ति कि कवि 'कविर्मनीषी परिभू स्वयम्भू' होता है, एक मौलिक सत्य की अभिव्यक्ति है और सर्वथा सार्थक है। अत्याधुनिक मनोविज्ञान और फ़िज़िक्स (भौतिकी) तक से इस बात को समर्थन प्राप्त हुआ है कि कल्पना-शक्ति महज़ कोई हवाई उड़ान या कल्पना मात्र नहीं है। अत्याधुनिक परा-मनोविज्ञान ओर आध्यात्मिक मनोविज्ञान के आदि जनक कार्ल गुस्तेव युंग ने गहरे अन्वेषण के साथ यह प्रस्थापित किया है कि सत्यतः और वस्तुतः किसी पारद्रष्टा कलाकार की सशक्त और तीव्र कल्पना शक्ति ही, मानवीय ज्ञान की एकमेव सुलभ ऐसी क्षमता (फ़ेकल्टी) है, जो बहुत हद तक अतीन्द्रिय प्रज्ञा के निकटतम पहुँच सकती है। वह मानो आत्मिक सर्वज्ञता का ही एक ऐन्द्रिक-मानसिक पर्याय है। रचनाकार की ज्ञानात्मक चेतना अपनी सृजनात्मक ऊर्जा के चरम उन्मेष के क्षणों में एक ऐसी पराकाष्ठा को स्पर्श करती है, जहाँ उसके कल्प-वातायन पर देशकाल के तमाम व्यवधानों को भेदकर, हजारों वर्ष पूर्व के व्यक्ति, वस्तु और घटना-क्रम तक अपने यथार्थ रूप में साक्षात् हो सकते है। तब कोई आश्चर्य नहीं कि ऋषभदेव, भरत, कृष्ण, बुद्ध, महावीर, शकुन्तला, सावित्री-सत्यवान या होमर की हेलेन, उनके रचयिता महाकवियों द्वारा तादृष्ट अपने सारभूत रूप में हमें ज्यों के त्यों उपलब्ध हो सके हैं।

कई अधुनातन भौतिकी-शास्त्रियों (फ़िज़िसिस्ट), वैज्ञानिक उपन्यासकारों और विज्ञान-दार्शनिकों ने वर्तमान में यह प्रस्थापना की है कि व्यक्तियों, वस्तुओं और घटनाओं के स्थूल

भौतिक पर्यायों का कालान्तर में विघटन हो जाने पर भी, उनके सूक्ष्म पर्याय अनन्त लोकाकाश में अक्षुण्ण रहते हैं। बहुत सम्भव है, कभी आगामी युग के वैज्ञानिक टेलीविज़न और रेडियो की तरह ही ऐसे यंत्रों का आविष्कार कर दें, जिनके माध्यम से हम सुदूर अतीत में हुए वेद-उपनिषद् के मन्त्रोच्चार, या अन्य ज्योतिर्धरों की उपदेश-वाणियों को तादृष्ट सुन सकें, और उनके सर्वांग व्यक्तित्वों और उनकी जीवन-लीलाओं को प्रत्यक्ष अपनी आँखों से देख सकें। जब स्थूल-दर्शी भौतिक विज्ञान भी ऐसी कालभेदी उपलब्धि करने की बात सोच सकता है, तो मनुष्य की सूक्ष्म-दर्शी मानसिक और आत्मिक ज्ञान-शक्ति तो निश्चय ही उससे आगे जा कर, देश-काल के आरपार व्याप्त सूक्ष्म सत्ताओं का और भी अधिक ज्वलन्त और सारांशिक साक्षात्कार कर ही सकती है। कल्पना शक्ति भी मनुष्य की एक ऐसी ही मानसिक-भाविक अतिदूरगामी, ऊर्ध्वगामी और अन्तर्गामी क्षमता है, जो आत्यन्तिक सृजनोन्मेष और तीव्र संवेदना के क्षण में, अपनी लक्ष्यभूत किसी भी सत्ता या अतीत व्यक्तिमत्ता की एक खास 'वेव-लेंग्थ'(कम्पन-पटल) को स्पर्श कर, उसमें अक्षुण्ण विद्यमान उस सत्ता की सूक्ष्म परमाणविक पर्याय को पकड़ सकती है, उसका सचोट आकलन और अंकन कर सकती है।

उपनिषदों में और उससे प्रसूत वेदान्त में, इस सारी बाह्य सृष्टि को मनोमय कहा गया है। यानी कि इसका अस्तित्व केवल हमारे मन से उद्भूत कल्पना-तरंगों में है। अन्ततः अपने आप में इसका कोई ठोस अस्तित्व है ही नहीं। यह सब-कुछ महज़ हमारी कल्प-शक्ति का खेल है। इससे यह निष्कर्ष हाथ आता है कि मनस्तत्व में सब-कुछ सतत विद्यमान है। भूत, वर्तमान, भविष्य की किसी भी सत्ता को लक्ष्य कर, यदि एक सतेज संकल्पशक्ति से हम उसे खींचें, तो वह सत्ता यथावत् हमारी मानसिक चेतना में मूर्तिमान हो सकती है। वेदान्त के प्रतिनिधि और प्रामाणिक ग्रन्थ 'योग वासिष्ठ' में एक द्रष्टान्त-कथा आती है, जिसमें यह दिखाया गया है कि एक व्यक्ति को एक कुटीर में बन्द कर दिया जाता है, और कुछ ही घण्टों में वह विगत हज़ारों वर्षों के अपने कई जन्मान्तरों को ताद्रष्ट अपनी सम्पूर्ण अनुभूति-चेतना के साथ जी लेता है। जैन पुराण आत्माओं के जाति-स्मरण, यानी उनके कई-कई पूर्व जन्मों की स्मृतियों की कथाओं से भरे पड़े हैं। कोई सचोट प्रसंग आने पर एक आत्मा विशेष, अपने एक या अनेक पूर्व जन्मों के जीवन को अपने मनोलोक में साक्षात् करके, उनकी समस्त घटनाओं और अनुभूतियों को जी लेती हैं। इन सब चीजों से यह प्रमाणित होता है कि हमारी मानसिक चेतना और अन्तश्चेतना में त्रिलोक और त्रिकाल की सारी जीवन-लीलाएँ सूक्ष्म रूप में समाहित और अक्षुण्ण रहती हैं और किसी प्रासंगिक तीव्र संघात के फलस्वरूप वे ज्यों की त्यों हमारे अन्तःकरण में प्रत्यक्ष सजीव हो उठती हैं।

इस तरह प्राचीन परम्परागत और आधुनिक मनोविज्ञान, दोनों ही से हम इस सम्भावना पर पहुँचते हैं, कि सहस्राब्दियों पूर्व के व्यक्तियों और घटनाओं को, उनके चरित्रों को हम अपनी तीव्र संवेदनात्मक कल्पना-शक्ति से उनके यथार्थ स्वरूप में आकलित कर सकते हैं। वर्तमान में महावीर की स्मृति से सारा लोकाकाश व्याप्त है। क्योंकि लाखों लोग एकाग्र भाव से उनके जीवन और प्रवचन को याद कर रहे हैं। फिर यह भी है कि महावीर अब केवल अपनी भौतिक-मानसिक सत्ता से सीमित नहीं; उससे परे उनका व्यक्तित्व नित्य-सत्य आत्मिक सत्ता में अक्षुण्ण हो गया है। उनकी सिद्धात्मा में त्रिलोक और त्रिकाल निरन्तर हस्तामलकवत् झलक रहे हैं। उनका ज्ञान-शरीर

